# सामान्य भाषाविज्ञान

बाबूराम सक्सेना
एम० ए०, डी० लिट्० (प्रयाग)




१८८३ शक
हिन्दी साहित्य सम्मेलन, प्रयाग

दिन्नसमग्गहदयाय  अलक्खितरूपाय,
तस्सा  देविया ससिनेहं  समप्पिता
कामनाहिं नेदिट्ठा वि
सुदूरा येव अम्हे यस्स

# प्रकाशकीय

भूतपूर्व बड़ौदा नरेश महाराजा सयाजी राव गायकवाड़ ने हिन्दी साहित्य सम्मेलन के बम्बई अधिवेशन में सम्मिलित होकर सम्मेलन को पाँच सहस्र रुपए की सहायता प्रदान की थी। उस निधि का सदुपयोग सम्मेलन ने 'सुलभ साहित्य माला' नाम की एक ग्रंथमाला संचालित कर उसके अन्तर्गत अनेक उपयोगी पुस्तकें प्रकाशित की हैं।

उक्त ग्रंथमाला के अन्तर्गत प्रस्तुत 'सामान्य भाषा विज्ञान' को प्रकाशित कर सम्मेलन का प्रकाशन विभाग गौरवान्वित हुआ है। इस ग्रंथ के लेखक डा० बाबूराम सक्सेना अन्तर्राष्ट्रीय ख्याति-प्राप्त भाषा-विज्ञानवेत्ता हैं। इस ग्रंथ को लिख कर डाक्टर साहब ने हिन्दी में भाषाविज्ञान जैसे गूढ़ विषय को सरल, सुबोध ढंग से लिखने की एक नयी पद्धति का संर्जन किया है। विषय-विवेचन एवं शैली-सौष्ठव की दृष्टि से यह ग्रंथ इतना अधिक लोकप्रिय और उपयोगी बना कि इसके छठे संस्करण को प्रकाशित करने का हमें सुअवसर मिला है। भाषातत्ववेत्ताओं ने इस पुस्तक को हिन्दी में भाषाविज्ञानविषयक पिछली प्रकाशित पुस्तकों की पाँत में सर्वोच्च स्थान दिया है। आशा है भाषाविज्ञान के विद्यार्थियों के लिए यह ग्रंथ इस क्षेत्र का प्रवेश-द्वार सिद्ध होगा।

सहायक मंत्री

## प्रथम संस्करण की भूमिका

## क्यों ?

भाषाविज्ञान पर हिन्दी में तीन-चार पुस्तकें पहले से मौजूद हैं। तब भी काग़ज़ की इस मंहगाई के समय भी नई पुस्तक क्यों निकाली जा रही है, इसका उत्तर मुख्य रूप से सांख्य-तत्वों में से वही तत्व है जो महत् और पंचतन्मात्राओं के बीच में पड़ता है। गौण रूप से, छोटी-सी एक और वासना को अतृप्त न रख-कर पुनर्जन्म के कारणों की कमी करना भी इस पुस्तक के प्रकाशन का हेतु हो सकता है। १९२१-२२ में मैं हिन्दू विश्वविद्यालय काशी में पूज्य प्रोफ़ेसर टर्नर के चरणों में बैठकर भाषा-विज्ञान का अध्ययन करता था। श्री बाबू श्यामसुन्दरदास जी कभी-कभी कृपा कर मेरे कमरे में आकर प्रोत्साहन देते और बातचीत करते थे। जब मैं प्रयाग में अध्यापक होकर आ गया, तो उसी परिचय के नाते १९२३ में श्री बाबू साहब ने मुझ से भाषाविज्ञान पर हिन्दी में पुस्तक लिख देने को कहा। मैंने सामग्री इकट्ठी कर ली और कुछ महीनों में पुस्तक का प्रथम अध्याय लिखकर उनके अवलोकनार्थ भेजा। उन्होंने उसे पसन्द किया और आज्ञा की कि छह महीने में पुस्तक तय्यार कर दी जाय। मेरे ऐसे अल्पज्ञ के लिए इतनी जल्दी ऐसे गहन विषय पर पुस्तक तय्यार कर पाना असंभव था। इसलिए मैंने अपनी असमर्थता प्रकट कर दी। हताश श्री बाबू साहब को स्वयं यह काम करना पड़ा और कुछ ही दिनों में "भाषाविज्ञान" नाम की उनकी पुस्तक प्रकाशित हो गई। दिग्गज और अल्पज्ञानी सामान्य जन की क्षमता में इतना अन्तर होता है ! मैंने जो भाग लिखा था वह जबलपुर से निकलने वाली 'श्री शारदा' में छपा दिया, और आगे कुछ न लिखा। पर वासना अन्तःकरण में बनी रही।

ईश्वर को धन्यवाद है कि उसने यह काम उस समय रुकवा दिया। इस बीस साल के अन्तर में, मैंने विषय का थोड़ा बहुत अनुशीलन, परिशीलन कर लिया है, अध्यापन भी यथेष्ट कर चुका हूँ। इसलिए प्रस्तुत पुस्तक अधिक आत्म-विश्वास से उपस्थित कर सका हूँ। आशा है कि यह कम दोष-पूर्ण होगी। इसमें मैं कोई बात मौलिक दे सका हूँ, यह नहीं कह सकता। विषय का दर्शन मैंने अंगरेज़ी चश्मे से किया है। दृष्टि वैसे ही कमजोर है। पर भारतीय परिशीलन की ओर भक्ति अधिक दृढ़ होती जा रही है।

यह पुस्तक सामान्य पाठक को विचार में रखकर लिखी गई है और विषय के प्रारंभिक विद्यार्थियों को। इसीलिए शैली को थोड़ा कम नीरस बनाने का उद्योग किया है। 'बालानां सुखबोधाय' वाला ध्येय है।

इस विषय का ज्ञान मैंने कई गुरुओं की उपासना से और अंगरेजी और फ्रेंच पुस्तकों के अध्ययन से प्राप्त किया है। यह सारी सामग्री प्रायः विदेशी थी। इसलिए प्रस्तुत पुस्तक में, पाठकों को वर्तमान पच्छिमी अनुसन्धान का पूर्ण प्रतिबिम्ब और गन्ध मिले तो अचरज नहीं। जिन पुस्तकों से सहायता ली है, उनके नाम ग्रन्थ-सूची में मिलेंगे। मैं उन लेखकों का कृतज्ञ हूँ। विशेष रूप से सर्वश्री टर्नर, चटर्जी, तारापुरवाला, ओझा, वान्द्रियाज़, जेस्पर्सन, टकर, ग्रैफ़ का चिर ऋणी रहूँगा। इनकी पुस्तकों की छाया और उद्धरण जहाँ-तहाँ मिलेंगे। पुस्तक सामान्य पाठक के लिए लिखी है, इसलिए जगह-जगह कृतज्ञता-स्वरूप उल्लेख नहीं किया गया।

पुस्तक का चौथाई अंश लैंस्डाउन में १९४१ की गर्मी की छुट्टियों में, दूसरा चौथाई १९४२ के ग्रीष्मावकाश में रामगढ़ (नैनीताल) में और शेष भाग पिछले छः महीनों में यहाँ प्रयाग में लिखा गया है। इन तीनों स्थानों पर जिन देवता और देवियों के प्रेमपूर्ण आश्रय में यह काम हुआ है उनके प्रति मैं अपनी विनम्र स्नेहपूर्ण कृतज्ञता प्रकट करता हूँ। पुस्तक प्रकाशन में मित्रवर धीरेन्द्र वर्मा जी और माननीय श्री पुरुषोत्तमदास टण्डन जी ने कृपापूर्वक प्रोत्साहन दिया है और यदि वे आग्रह न करते तो शायद अभी दो-एक साल और यह काम पड़ा रहता। उन दोनों का मैं आभारी हूँ।

छपाई में सम्मेलन के वर्तमान साहित्य मंत्री, मेरे मित्र श्री रामचन्द्र टण्डन ने तथा हिन्दी साहित्य प्रेस के कर्मचारियों ने पूरी मदद और सहयोग प्रदान किया है। उनका भी आभार मानता हूँ। छपते समय मेरे तत्कालीन अज्ञान या अनवधान से जो गलतियाँ रह गई हैं उनका प्रायश्चित्त 'समाधान' में कर दिया गया है। पाठक पढ़ने के पूर्व उसका अवलोकन करने की कृपा करें। यदि और कहीं भूलें या अपूर्णताएँ रह गई हों तो उनकी सूचना मिलने पर वे अगले संस्करण में कृतज्ञतापूर्वक ठीक-ठाक कर दी जाएँगी।

अपने पाठक की सीमाओं का विचार कर, नितान्त आवश्यक ही नए लिपि-चिह्न इस पुस्तक में रक्खे गए हैं। वर्णों के नीचे की बिन्दी (यथा च़, थ़) सामान्य से कुछ विभिन्न ध्वनि का संकेत करती हैं। वर्ण के नीचे का गोलाकार चिह्न (स़, ऩ)

स्वरत्व को और तारा-चिह्न (*) शब्द के अनुमान-सिद्ध रूप को जतलाता है। भिन्न संकेत न होने पर वर्ण के ऊपर ˘ चिह्न उसके ह्रस्वत्व की सूचना देता है। ऍ ऑ की मात्राएँ ॅ ॉ हैं।

इस पुस्तक में पाठक को *इतिहासिक*, *भूगोलिक* आदि कुछ शब्द अपरिचित (और अशुद्ध ?) से मिलेंगे। मेरी धारणा है कि हिन्दी को संस्कृत-व्याकरण का अनावश्यक आश्रय छोड़ देना चाहिए, इसलिए ये नए रूप समाविष्ट किए गए हैं। इसका यह मतलब नहीं कि संस्कृत से शब्द न लिए जायँ। मेरी निश्चित सम्मति है कि जहाँ हिन्दी में शब्द न हों वहाँ अरबी, फ़ारसी, अंगरेज़ी आदि की अपेक्षा, संस्कृत और प्राकृतों से ही लेने चाहिए। यदि क़र्ज़ ही काढ़ना हो तो अपनों से लिया जाय। पारिभाषिक शब्द संस्कृत को ही आधार मानकर बनने चाहिए। मेरे विचारों के बारे में कुछ 'कृपालुओं' के बीच भ्रान्ति है इसलिए ये शब्द यहाँ लिख देना उचित समझा। *इतिहासिक* आदि *विकृत* (?) शब्द देखकर यदि 'पंडित वर्ग' को दुःख हो तो मेरी सनक समझकर क्षमा करने की उदारता दिखाएँ।

संसार की भाषाओं की स्थिति का दिग्दर्शन करानेवाला एक नकशा भी इस पुस्तक के साथ जा रहा है। इसका खाका विलेम ग्रैफ़ की पुस्तक से लिया गया है।

संसार पर घोर संकट है और अपने देश पर विशेष। दासता की कटुता का नंगा चित्र इधर पूरे रूप में सामने आया है। जो महापुरुष संसार को आदर्श बता रहे हैं, सत्य, अहिंसा और सुख का मार्ग दिखा रहे हैं और हमारे प्राणों के भी प्राण हैं उनके जीवन को संकट में देखकर हम लोग विह्वल हो गए थे। कौन भारतीय विशेषकर राष्ट्रीय भावनाओंवाला, ऐसा होगा जिसके अन्तस्तल में इन महापुरुष ने आशा और स्वातन्त्र्य-प्रेम का प्रकाश न पहुँचाया हो। ईश्वर को कोटिशः धन्यवाद है कि आज वह घोर तपस्या से उत्तीर्ण हुए हैं और उज्ज्वलतर निखरे हैं। ईश्वर उन्हें चिरायु करे। इस पुस्तक का सौभाग्य है कि वह आज ऐसी पुण्य तिथि पर प्रकाश में आ रही है।

२४ चैथम लाइन
प्रयाग
पुण्य-तिथि, ३-३-१९४३

—बाबूराम सक्सेना

# छठा संस्करण

इस बार नई सामग्री जोड़कर भाषाविज्ञान के अध्ययन की नई प्रवृत्तियों को भी समाविष्ट कर लेने का प्रयत्न किया गया है। संशोधन और सामग्री-संकलन में इस मर्तबा श्री विद्यानिवास मिश्र और श्री रमेशचन्द्र मेहरोत्रा ने बड़ी मदद की, इसके लिए मैं इन दोनों का आभार मानता हूँ। इसके पूर्व के संस्करणों में श्री रमानाथ सहाय श्रीवास्तव तथा श्री रामस्वरूप चतुर्वेदी ने सहायता पहुँचाई थी। उनकी सेवा भी स्मरणीय है। वर्तमान संस्करण के प्रूफ़ संशोधन का कार्यभार डा० उदयनारायण तिवारी ने लिया था। उनका भी कृतज्ञ हूँ। (शुभम्)

२४-४-६१ —बाबूराम सक्सेना

# विषय-सूची

## प्रथम खंड

अभिव्यक्ति के तीन स्तर हैं, वाक्य रूप और ध्वनिग्राम (१९)-वाक्य विचार की पूर्णता की इकाई है (१९), रूप छोटी से छोटी अर्थवान इकाई है (२०), और ध्वनिग्राम किसी भाषा-विशेषण उक्ति की वह अंतिम इकाई है जिसके बाद विश्लेषण करना उस भाषा की दृष्टि से निष्प्रयोजन है (२०-२१)।

**पाँचवाँ अध्याय—संघटनात्मक भाषा-विज्ञान सम्प्रदाय पृ० २२–२४**

इस संप्रदाय की मान्यताएँ (२२)—भाषा का बोला जाने वाला रूप ही उसका वास्तविक रूप है (२२); भाषा के अवयव एक-दूसरे से असंलग्न या असंबद्ध नहीं हो सकते (२२-२३); भाषा के संबंध में जन्मजात रुचि-अरुचि का कोई प्रश्न नहीं उठता (२३); भाषा को शुद्ध-अशुद्ध, कोमल-परुष आदि कहना ठीक नहीं (२३); एक भाषा का दूसरी भाषा में यथार्थ अनुवाद नहीं किया जा सकता (२३)। संघटनात्मक भाषाविज्ञान का प्रसार (२४)।

**छठा अध्याय—भाषा का उद्गम पृ० २५–३१**

धर्म-ग्रन्थों के अनुसार भाषा ईश्वर-प्रदत्त है (२५) या धर्मग्रन्थीय भाषा ही मूल तथा आदि भाषा है (२५-२६) परन्तु विकासवाद माननेवालों के इस समस्या के विविध हल (२७)—(क) आपस के समझौते से भाषा बनी, पर भाषा की अनुपस्थिति में कैसा वादविवाद या समझौता? (२७); (ख) पशुपक्षियों तथा सृष्टि के अन्य पदार्थों से भाषा सीखी गई, पर अनुकरणात्मक और अनुरणनात्मक शब्द बहुत थोड़े हैं तथा मनुष्य के पास भी भाषा जानने की शक्ति रही होगी (२७-२८); (ग) मन के भावों और आवेशों की व्यक्तकर्त्री ध्वनियों से भाषा की सृष्टि, पर विस्मयादि-जीवक अव्यय बहुत कम तथा भिन्न भाषाओं में भिन्न-भिन्न हैं (२८-२९)। यह अल्पज्ञानी मनुष्य के लिए जटिल समस्या है पर वह है प्रयत्नशील (३०); वस्तुतः भाषा तथा विचार का अटूट सम्बन्ध है और विचार का आविर्भाव मनुष्य-समाज के विकास की समस्या के साथ उलझा हुआ है (३०-३१)।

**सातवाँ अध्याय—भाषाविज्ञान तथा अन्य विज्ञान ३२–४१**

भाषा का विचार के वाह्य स्वरूप होने के नाते विचारात्मक ज्ञान से घनिष्ठ सम्बन्ध (३२)। भाषाविज्ञान का सम्बन्ध—मनोविज्ञान से (३२), तर्कशास्त्र से (३२-२२), समाजशास्त्र से (३३-३४), शरीरविज्ञान से (३४), भूत-विज्ञान से (३४-३५), इतिहास से (३५-३६), भूगोल से (३६), नृ-तत्वज्ञान से (३६), वाङ्मय से (३६-३७) तथा व्याकरण से (३७)। भाषा वाक्यों का समूह है (३८)।

भाषा के चार अंग हैं—वाक्य, शब्द, ध्वनि और अर्थ (३९), और इनके अनुसार भाषाविज्ञान की चार शाखाएँ—वाक्यविज्ञान (३९), पदविज्ञान (३९), ध्वनि विज्ञान (३९-४०) और अर्थविज्ञान (४०)। भाषाविज्ञान का उपयोग (४०) और अधिकारी (४१)।

**आठवाँ अध्याय—भाषा का विकास** **पृ० ४२–४७**

संसार परिवर्तनशील है और भाषा भी (४२), पर यह परिवर्तन न तो उन्नति ही है, न अवनति, यह है केवल विकास (४२-४३)। परंपरा तथा जन-संसर्ग की विभिन्नता के कारण यह परिवर्तन (४३); प्रत्येक व्यक्ति के उच्चारण-यन्त्र की भिन्नता के कारण उच्चारण सम्बन्धी विभिन्नता और स्मृति तथा अनुभव की भिन्नता के कारण अर्थ-सम्बन्धी विभिन्नता (४३-४४) फिर भी व्यवहार में अभिन्नता (४४), बोलनेवालों के संगठन तथा वाह्य संसर्गहीनता के अनुपात से एकरूपता (४४-४५), परिवर्तन का व्यक्तीकरण में बाधा डालने के कारण धीमापन (४५-४६)। परिवर्तन का तुच्छत्व तथा महत्व तद्भाषा-भाषी समुदाय से ही निर्णीत है (४६-४७) पर यह परिवर्तन होता है अवश्य, सदा (४७)।

**नवाँ अध्याय—विकास का मूल कारण** **४८–६०**

साधारणतः चार वाद—(क) शारीरिक विभिन्नता पर प्रत्यक्ष ही है कि भिन्न शरीरवाले भी एक भाषा तथा समान शरीर वाले भी भिन्न भाषा बोल लेते हैं (४८-४९), (ख) भौगोलिक विभिन्नता : पर समीक्षा करने पर यह भी खरा नहीं ठहरता (४९-५०), (ग) जातीय मानसिक अवस्था-भेद : परभाषा का द्रुतगति से विकास समाज की विश्रृंखलता पर निर्भर है और सौष्ठव, लालित्य आदि गुण तो निज रुचि पर ही अपेक्षित हैं (५०-५१); (घ) प्रयत्न लाघव, मानव मनोवृत्ति के अनुकूल होने के कारण यह उचित है (५२)। प्रयत्नलाघव से उत्पन्न भाषा में परिवर्तन के विभिन्न उदाहरण—बहुधा प्रयोग में आनेवाले शब्दों का शरीर अधिकतर विकल हो जाता है जैसे भइ है, आदि (५३-५४); बलाघात तथा भावातिरेक में भी प्रयत्नलाघव के कारण परिवर्तन (५४-५५), बड़े शब्दों को संक्षेप रूप से व्यक्त करना आदि (५५)। प्रयत्नलाघव की दृष्टि से मन का आगे की ध्वनियों पर पहुँचना और विभिन्न ध्वनिविपर्ययों का भाषा में आगम—परस्पर विनिमय (५६), ध्वनिलोप या अक्षरलोप (५६), समीकरण—पुरोगामी तथा पश्चगामी (५६-५७), विषमीकरण (५७)। अन्य प्रयत्न लाघव-जन्य परिवर्तन-संयुक्ताक्षरों के बीच या पूर्व स्वरागम (स्वरभक्ति और अग्रागम)

**सोलहवाँ अध्याय—ध्वनि-विकास पृ० १०८--११७**

ध्वनिविकास के मूल में प्रयत्न-लाघव ही है (१०८) पर ध्वनि उच्चारण की सरलता या कठिनाई का निर्णय करना मुश्किल है (१०८-१०९) ; यह ध्वनि-विकास बहुत ही धीरे व अनजान में होता है (१०९) और एक सुसंगठित मनुष्य-समुदाय में सर्वत्र व्यापक होता है (११०)। यह विकास वाक्य या शब्द में ध्वनि की परिस्थिति ही पर निर्भर है (११०-१११) और प्रारम्भ होने पर निश्चित दिशा की ओर ही बढ़ता रहता है (१११) अतएव इसके नियम निर्धारित किये जाते हैं (१११-११२), पर ये नियम, न तो भविष्य में होने वाले विकास के नियामक ह (११२-११३) और न भूतविज्ञान के नियमों की तरह अटल (११३)। ध्वनिविकास के कुछ उदाहरण—(क) नई ध्वनि का आगम (११३), (ख) समानध्वन्यात्मक पर भिन्नार्थबोधक शब्दों की उत्पत्ति (११३-११४), (ग) सन्धि आदि के कारण अस्थान ध्वनि विकार (११५), (घ) पूर्ववर्ती अथवा विदेशी भाषाओं के अज्ञानवश अस्थान गलत प्रयोग (११५-११६) और (ङ) विनोदजन्य तथा कवि-सृष्टि शब्द रूपों का आगम (११६-११७)।

**सत्रहवाँ अध्याय—पदरचना पृ० ११८–१२४**

ध्वनियों का अर्थ-व्यंजकता की सुविधा के अनुसार विभाजन-शब्द या पद (११८), वाक्य की प्रतिमा का मस्तिष्क में होना व उच्चारण (११८)। वाक्य के पदों का मस्तिष्क द्वारा ग्रहण समष्टि रूप से होता है पर कुछ ध्वनियां अर्थ-तत्व की और कुछ परम्परा सम्बन्ध की बोधक होती हैं (११९)। प्रत्येक भाषा की अपनी स्वयं की विचार को व्यक्त करने की धारा है (११९) और यह सम्बन्धतत्वों को प्रगट करने के ढंग से मालूम होती है (१२०)। संबंधतत्त्व को व्यक्त करने के ढंग—(क) सम्बन्ध-तत्व का अलग शब्द ही होना (१२०); (ख) सम्बन्ध-तत्त्व का अर्थतत्त्व में जुड़कर उसी का अंग हो जाना (१२०); (ग) अर्थ-तत्त्व की ध्वनियों में कुछ परिवर्तन कर देना (१२१); (घ) अर्थतत्त्व को ध्वनियों में ध्वनिगुण का भेद कर देना (१२१); (ङ) अर्थ-तत्त्व को अविकृत छोड़ देना (१२१); (च) अर्थतत्त्व को वाक्यांश में विशेष स्थान पर ही रखना (१२१-१२२)। प्रत्येक भाषा उपरि-लिखित उपायों में से एक या अनेक उपायों को ग्रहण करती है। (१२२)। पद या शब्द का प्राचीन (१२२-१२४) तथा अर्वाचीन (१२३-१२४) लक्षण। ध्वन्यात्मक तथा व्याकरणात्मक शब्द (१२४)।

**अठारहवाँ अध्याय—रूप विज्ञान** **पृ० १२५—१३०**

रूप ध्वनिग्राम और अर्थ को जोड़नेवाली कड़ी है (१२५)। रूप अभिव्यक्ति के स्तर पर छोटी से छोटी अर्थवती इकाई है (१२५)। क्या रूप का ध्वनिग्राममय होना ज़रूरी है ? (१२५-१२६) रूप परस्पर संबंधार्थ और पूरक वितरण रखने वाले आकारों के समूह का प्रतिनिधित्व करता है (१२७)। ध्वनिग्रामीय कारण से एक रूप के व्यष्टि-रूपों में परस्पर भेद पड़ना संधि कहलाता है (१२८) और अन्य कारण से व्यष्टि-रूपों में भेद पड़ना रूपात्मक कारणजन्य व्यष्टि-भेद कहलाता है (१२८)। रूप का वर्गीकरण क्रम के—विन्यास के—और उसके बद्ध या मुक्त स्वभाव के—आधारों पर किया जाता है (१२९)। रूप का महत्व पद के भीतरी उपादान तत्वों के परस्पर संबंध की दृष्टि से है, और पद का महत्व वाक्य की दृष्टि से है (१२९-१३०)।

**उन्नीसवाँ अध्याय—संधि** **पृ० १३१—१३४**

संधि के दो प्रकार—(१) पद के बाहर, वैकल्पिक (२) पद के भीतर, नित्य (१३१)। संधि के विचार से ध्वनिग्राम-विकार—अपश्रुति (१३२), स्वराघात में परिवर्तन (१३३), बलाघात के स्तर में परिवर्तन (१३३), आगम (१३३), लोप (१३४) और आदेश (१३४)।

**बीसवाँ अध्याय—पद विकास** **पृ० १३५—१४९**

वाक्य द्वारा उद्बोधित अर्थ का विश्लेषण प्रत्येक भाषा में किन्हीं धाराओं में होता है और ये धाराएँ सम्बन्ध-तत्वों द्वारा निर्धारित होती हैं (१३५) जो कि निम्नलिखित भावों को प्रायः प्रकट करते हैं—(क) लिंग, पुंल्लिग, स्त्रीलिंग और नपुंसक लिंग, पर इनका नैसर्गिक पुरुषत्वादि से असम्बद्ध होना (१३६), अचेतन व चेतन पदार्थ (१३७); (ख) वचन—एकवचन, द्विवचन और बहुवचन तथा व्यक्तिवाचक या समूहवाचक शब्द (१३८-१३९); (ग) काल—वर्तमान और उसकी सहायता से भविष्य तथा भूतकाल (१४०-१४१) (घ); प्रेरणार्थक आदि—संस्कृत के दस गुण आदि (१४१-१४२); (ङ) वाच्य—कर्तृ, कर्म और भाव (१४२-१४३); (च) पद—परस्मैपद और आत्मनेपद (१४३); (छ) वृत्ति (१४४); (ज) विभक्ति—प्रथमादि और हिन्दी में विकारी तथा अधिकारी (१४४-१४५), परसर्ग (१४५) (झ) कारक (१४६); ये धाराएँ न तो नैसर्गिक हैं न किन्हीं तार्किक सिद्धान्तों पर निर्भर (१४६)। न अटल (१४७) और न सब

स्थानिक समानता (२०४)। आदिभाषा (२०४) और अन्य अनिर्धारित भाषाओं का निर्धारण करना (२०५)।

**छब्बीसवाँ अध्याय—वाक्यविचार पृ० २०६—२१५**

वाक्य भी एक अवयव है पर वक्तव्य का (२०६-२०७) जो कि स्वयं हमारी विचारधारा का छोटा अवयव मात्र है (२०७), इस विचारधारा का अटूटत्व (२०८-२०९) और यह हमारी विचारधारा स्वयं एक बृहत्तर विचारधारा का अवयव मात्र है (२०९-२१०)। प्रकरण इंगित और आकार की सहायता (२१०-२११), शिक्षित और अशिक्षित के वाक्यों का भेद (२११)। वाक्य के दो अंश—उद्देश्य और विधेय (२१२), वाक्य की लम्बाई (२१३)। वाक्य में पदक्रम (२१३-२१४), वाक्य-विश्लेषण में विभिन्नता (२१४-२१५)।

**सत्ताईसवाँ अध्याय—भाषाविज्ञान का इतिहास पृ० २१६—२४५**

भाषा-विषयक सर्वप्रथम विवेचन भारतवर्ष में हुआ। वैदिक संहिताओं को यथातथ्य रखने के प्रयत्न, शाकल्य का पदपाठ (२१६-२१७), प्रातिशाख्यों और निरुक्त का निर्माण (२१७), सर्वप्रथम वैयाकरण इन्द्र, पाणिनि और उनकी अष्टाध्यायी (२१८-२१९), मुनित्रय, अन्य उत्तरकालीन वैयाकरण (२२०-२२२), वैयाकरणों की अन्य शाखाएँ तथा प्राकृत व्याकरण का तुलनात्मक अध्ययन, भारतीय अध्ययन का सिंहावलोकन (२२२-२२३), अरब तथा चीन के विद्वानों की खोज, ग्रीस के दार्शनिकों की खोज (२२४-२२५), ग्रीक और लैटिन का अध्ययन तथा उसका प्रभाव (२२५-२२७), १८वीं सदी में भाषाविज्ञान की नींव (२२७), भाषाविज्ञान के बनने में संस्कृत का प्रभाव (२२८), प्राचीन युग के अन्वेषक—फ्रे० श्लेगल् (२२८-२२९), रैस्क, ग्रिम, बाप (२२९-२३०), हम्बोल्ड्ट (२३१), पॉट, रैप, श्लाइखर (२३२-२३३), कुर्टिउस, मैक्समूलर, ह्विटनी (२३३-२३५), नवीन युग के कार्यकर्ता स्टाइनथाल (२३५), ब्रुगमन, डेलब्रुक, आंस्टोफ, हर्मन पाउल (२३६), हेनरीस्वीट (२३७), वर्तमान प्रवृत्तियां (२३८), अध्ययन के केन्द्र जर्मनी और पेरिस, वर्तमान भारत के मनीषी, सर्वप्रथम रामकृष्ण गोपाल भंडारकर, भारत में आए हुए अंग्रेज़ों का उपकार, टर्नर और ज्यूलब्लाक की शिक्षा का प्रभाव, सुनीतिकुमार चटर्जी (२३९-२४३) सिद्धेश्वर वर्मा तथा अन्य विद्वान भारतीयों का कर्तव्य (२४३-२४५)।

**अट्ठाईसवाँ अध्याय—लिपि का इतिहास पृ० २४६—२६७**

शब्द को उत्तरकालीन या परदेशस्थ मनुष्य तक पहुँचाने की आवश्यकता और

## दूसरा खंड


पृथ्वी मंडल की भाषाओं का नक़शा
पमानान्तर रेखा में मीलो की नाप
१५०° १२०° ग्रीनविच ६०° से पश्चिम ६०° देशान्तर ३०° रेखा ०° ३०° ग्रीनविच ६०° से पूर्व ६०° देशान्तर १२०° रेखा १५०° १८०°
उत्तरी ध्रुव वृत्त
कर्क रेखा
भूमध्यरेखा
मकर रेखा
ए स्कि मो
(न-देने)
आर्य
(अलगोनकिन)
(ड्रोकोई)
वास्क
फीनी-उग्री
मंगोली
तिब्बती-बर्मी
चीनी
जापानी
गिलियाई
अलूशिया द्वीप
सामी
हामी
बांटू
(टस्मेनी)
(इंगलिश)

# पहला अध्याय

# विषय-प्रवेश

## भाषा

भाषा शब्द का प्रयोग कभी व्यापक अर्थ में होता है तो कभी संकुचित। मूक भाषा, पशुपक्षियों की भाषा अथवा संस्कृत ग्रंथों के टीकाकारों द्वारा *इति भाषायाम्* द्वारा अभिप्रेत भाषा में सर्वत्र एक ही भाव छिपा हुआ है—वह साधन जिसके द्वारा एक प्राणी दूसरे प्राणी पर अपने विचार, भाव या इच्छा प्रकट करता है। बेकार की डाट खाकर शिशु जब माँ की ओर टुकुर-टुकुर निहारता है और कुछ बोलता नहीं, तब क्या माँ उस बच्चे के अंतस्तल की बात नहीं समझ पाती? अथवा जब भिखारी विमुख होकर द्वार पर से लौटने लगता है तब उसकी आकृति से जो भाव प्रकट होता है वह किस सहृदय से छिपा रहता है? इसी प्रकार यदि कोई गूँगा मुँह के पास हाथ ले जाकर चुल्लू बनाता है अथवा पेट पर हाथ फेरता है, तो देखने वाले को उसकी प्यास या भूख का अन्दाज़ हो ही जाता है। पेड़ की सघन छाया में बैठे हुए पक्षियों में से यदि किसी को दूर से आती हुई बिल्ली दिखाई दे जाय तो उस पक्षी के शब्द करते ही उसके सारे साथी तुरंत उड़ कर पेड़ पर क्यों बैठ जाते, यदि उनको उस शब्द द्वारा भय की सूचना न मिलती? बछड़े के *अम्मा* शब्द में वह शक्ति है कि कहीं अन्यत्र बँधी हुई भी उसकी माँ चारा खाना छोड़ कर विकल हो उठती है। इन सभी उदाहरणों से इतना स्पष्ट है कि एक प्राणी अपने किसी अवयव द्वारा दूसरे प्राणी पर जो कुछ व्यक्त कर देता है—वही विस्तृत अर्थ में भाषा है। इसे सर्व-साधारण भाषा कहते हैं।

कवि की प्रतिभा इससे भी बृहत्तर अर्थ में भाषा समझ सकती है उसे अप्राणी भी परस्पर भाव व्यक्त करते हुए दिखाई देते हैं। तुलसी-दास जी ने वर्षाकाल में ताल-तलइयों के परस्पर स्नेह का जो आदान-प्रदान देखा वह साधारण जन की बुद्धि नहीं देख सकी थी। सुमित्रा-नन्दन पन्त को *उदधि का गान* सुनाई पड़ा। महादेवी वर्मा का 'सुमन' तो

स्वप्नलोक की मधुर कहानी
कहता सुनता अपने आप।

और उनकी प्रतिभा को

.........नीरव तारों से,
बोलीं किरणों की अलकें,

ऐसा स्पष्ट दिखाई देता है। पर सामान्य मनुष्य की समझ में यह सब, अचेतन संसार का व्यापार, नहीं आता और इसीलिए वह भाषा शब्द का इतना व्यापक अर्थ नहीं करता।

भाषा के वैज्ञानिक अध्ययन के लिए भाषा का और भी संकुचित अर्थ लिया जाता है। सामान्य रूप से हम कह सकते हैं कि यदि किसी मौखिक या अन्य क्रिया के दुहराने से कोई अभिप्राय प्रकट होता है तो वहाँ भाषा मौजूद है। इसलिए पशुओं या पक्षियों की ऐसी आवाज़ें जिनको दुहरा कर दूसरे पशु-पक्षी शृंगार या भय या चेतावनी की अभिव्यक्ति कर सकें, भाषा के अन्तर्गत हैं। एक तो अन्य प्राणियों को छोड़कर हम अपना ध्येय मनुष्य की भाषा तक सीमित रखते हैं; दूसरे, मनुष्य द्वारा प्रयुक्त अन्य अवयवों का त्याग कर केवल वाणी को ही अवलम्बन मानते हैं। बच्चे अथवा भिखारी की मूक भाषा का अथवा इंगित भाषा का यहाँ कोई स्थान नहीं। इसके अतिरिक्त, मनुष्य की वाणी द्वारा व्यक्त सभी ध्वनियों का भी इस वैज्ञानिक अध्ययन में प्रयोजन नहीं—न हमें अट्टहास से काम, न रोदन से और न घोड़े को चलने के लिए प्रेरित करने के ट् ट् ट् ट्˙˙ शब्द अथवा किसी की विपत्ति में सहानुभूति और करुणा सूचक च् च् च् च्˙˙ शब्द से। हमें तो काम है वाणी द्वारा प्रयुक्त ऐसी ध्वनियों से जो अध्ययन द्वारा

विश्लेषण में आ सकें और जिनके इधर-उधर के हेर-फेर से अन्य शब्द बन सकें। हमें प्रयोजन है ऐसी ध्वनियों से जिनके द्वारा एक मनुष्य अन्य मनुष्य पर अपने विचार प्रकट कर सके। यह व्यापार मनुष्यों तक ही परिमित है--इसमें अन्य प्राणी के प्रवेश की गुंजाइश नहीं। कथा-कहानियों के वे अंश जिनमें मनुष्य और अन्य प्राणियों के संवाद अंकित हैं विज्ञान की दृष्टि से कवि की कल्पना की श्रेणी में आते हैं और यदि किसी की श्रद्धा इतना स्वीकार नहीं करती तो भी इस अध्ययन को प्रारम्भ करने के पूर्व उसे इतना मानकर ही चलना होगा कि उस प्रकार के संवाद आदि हमारे क्षेत्र से परे हैं।

## विज्ञान

दर्शनकारों ने जीवात्मा के लक्षणों में *ज्ञान* को मुख्य माना है। प्रत्येक चेतन पदार्थ में ज्ञान की कोई न कोई मात्रा अवश्य रहती है। यह ज्ञान दो प्रकार का होता है--एक तो नैसर्गिक (स्वतःसिद्ध) दूसरा बुद्धिग्राह्य। *स्वतःसिद्ध ज्ञान* की मात्रा पशुपक्षियों में अधिक रहती है और दूसरे की मनुष्य में। गाय का बछड़ा स्वभाव से ही आग की ज्वाला के पास नहीं फटकता पर मनुष्य का बच्चा आग पकड़ लेता है और बुद्धि से सीख कर ही उससे बचा करता है। कुत्ते की, पानी में तैरने की शक्ति स्वतःसिद्ध है, आदमी के बच्चे को कठिन प्रयत्न करने पर प्राप्त होती है।

*बुद्धिग्राह्य ज्ञान* को प्रायः दो विभागों में विभाजित करते हैं--विज्ञान और कला में। *विज्ञान* विशिष्ट ज्ञान है जिसमें विप्रतिपत्ति और विकल्प की गुंजाइश नहीं और इसके तत्त्व सर्वत्र व्यापक हैं। दो और दो मिलकर चार सब कहीं होते हैं, ऐसा नहीं कि ग़रीबों के यहाँ तीन और अमीरों के यहाँ चार या पाँच। पृथ्वी की गुरुत्वाकर्षणशक्ति व्यापक है, ऐसा नहीं कि न्यूटन के देश में उसका एक अर्थ हो और कपिल ऋषि के देश में दूसरा। ये विज्ञान के मूल तत्त्वों के उदाहरण हैं। *कला* वाला ज्ञान सीमित और विकल्पात्मक होता है। बंगाली

चित्रकार दूर तक लम्बी चली जाने वाली उंगलियों से स्त्री के सौन्दर्य को अंकित करता है, पर रविवर्मा के चित्रों की साधारण नाप की उंगलियों को भी हम असुन्दर नहीं समझते। रीतिकाल की, भरपूर अलंकारों से लदी हुई, कविता भी काव्य की श्रेणी में आती है और साथ ही छायावाद के नीरव अलंकारों से सुशोभित अनन्त की ओर की उड़ान भी सुन्दर और मनोहारिणी कविता है। दोनों प्रकार का ज्ञान कला के अंतर्गत है। एक ओर मणिपुर और गुजरात का नृत्य है और दूसरी ओर रूस का, एक ओर भारतीय संगीत तो दूसरी ओर अँगरेज़ी। कला के अंतर्गत ये सभी हैं पर भारतीय संगीत जो माधुर्य एक भारतीय के संमुख उपस्थित कर हृत्तन्त्री को झंकृत कर देता है, चाहे वह शब्द एक भी न समझे, उतने अंश में अँगरेज़ी संगीत नहीं। इसी प्रकार अँगरेज़ी नागरिक की भावना अपने संगीत के पक्ष में और हमारे संगीत के विपक्ष में होती है। कला का यही विकल्प है, यही उसकी विप्रतिपत्ति है। कला का जितना अंश मनुष्यमात्र पर व्यापक है वह विज्ञान का है—कला का स्वकीय नहीं।

विज्ञान और कला का एक और गौण अंतर है—विज्ञान का ध्येय शुद्ध ज्ञान है और कला का व्यवहार-ज्ञान, मनोरंजन और उपयोग। काव्यकला से हमारा मनोरंजन होता है, और उसका इसके अलावा भी उपयोग है। पर पृथ्वी घूमती है या सूर्य, हम क्यों बोलते हैं, सभी मनुष्य एक ही भाषा क्यों नहीं बोलते, इत्यादि प्रश्नों का समाधान हमारी ज्ञान की प्यास को ही अधिक बुझाता है, उपयोग की श्रेणी में प्रायः कम आता है।

कला का प्रतिपादन शास्त्र करता है। उसका ध्येय साधारण व्यवहार होता है और उसमें काल और देश के अनुसार विकल्प होते रहते हैं। ऐसा समझना कि एक देश और काल का शास्त्र सब देशों और कालों के लिए स्थिर सत्ता रखता है, मनुष्य की बुद्धि की अवहेलना करना है।

कोई भी ज्ञान, विज्ञान की श्रेणी में स्थान पाने के पूर्व बाद की

अवस्था में रहता है। जब उसकी अपवादरहित सत्ता स्थिर हो जाती है तब उसको विज्ञान कहते हैं।

उन्नीसवीं सदी के विद्वानों में, भाषा के तत्त्वों का अध्ययन विज्ञान की कोटि में आता है अथवा शास्त्र या वाद की कोटि में—इस विषय को लेकर बहुत वादविवाद चलता रहा। पर अब इतना स्थिर है कि भाषा-विषयक जिन मूल तत्त्वों को मनुष्य की बुद्धि ने पकड़ लिया है वे इस अध्ययन को विज्ञान की श्रेणी में स्थान पाने का अधिकारी बनाते हैं। इसीलिए इस अध्ययन का नाम भाषाविज्ञान उपयुक्त है, भाषाशास्त्र नहीं।

प्रस्तुत पुस्तक में भाषाविज्ञान-संबंधी सामान्य सिद्धान्तों की विवेचना करना ही अभिप्रेत है, किसी विशिष्ट भाषा के तत्त्वों की विवेचना नहीं।

## दूसरा अध्याय

# भाषा

मनुष्य तरह-तरह की भाषाएँ बोलते हैं, कोई हिन्दी, कोई मराठी, कोई गुजराती, कोई बंगाली, तो कोई अँगरेज़ी, जर्मन, तुर्की, चीनी, जापानी आदि। यदि और भेद की दृष्टि से देखा जाय तो एक भाषा के अंतर्गत ही मनुष्य कई तरह की बोलियाँ बोलते हैं, हिन्दी वाले ही कोई अवधी, कोई ब्रज, कोई खड़ी बोली आदि। और इन बोलियों के भीतर भी बहुत से भेद हैं। परन्तु इन सब की तह में एक एकत्व है—मनुष्य के विचारों, भावों और इच्छाओं को प्रकट करना।

जिन ध्वनिचिह्नों द्वारा मनुष्य परस्पर विचार-विनिमय करता है उनकी समष्टि को *भाषा* कहते हैं। भाषा के इस लक्षण में विचार के अंतर्गत भाव और इच्छा भी हैं। विशेषकर असभ्य जातियों की भाषा में अधिकतर भाव, इच्छाएँ, प्रवृत्तियाँ आदि ही द्योतित होती हैं, विचारों की मात्रा अपेक्षाकृत कम होती है। बोलते समय हमारे विचारों की पूर्ण अभिव्यक्ति ध्वनिचिह्नों ही से नहीं होती। उनकी मदद के लिए हम इंगित का भी प्रयोग करते हैं। उस समय मुखाकृति, आँखों का भाव और हाथ के हिलने-डुलने से हमारे भाव को समझने में दूसरे को सहायता मिलती है। सभी भाषा में इंगित का कोई न कोई अंश मौजूद रहता है, प्रायः उसी तरह जैसे पैरों के चलने के समय मनुष्य के हाथों का हिलना। यह और बात है कि कोई इंगित की मात्रा का कम इस्तेमाल करते हैं, कोई ज़्यादा। व्याख्याताओं में कोई मेज़ पर हाथ पटकता है, कोई चुटकी बजाता है, तो कोई हाथ पाँव और आँखें नचाता है। इंगित और मुखराग से, बोले हुए शब्दों का अर्थ निश्चित ही नहीं होता, परिपुष्ट भी होता है। साहित्य में काकु की विशेष महिमा बताई

गई है। भाव के व्यक्तीकरण में इंगित का महत्त्व विशेष रहता है, जो बात शब्द से नहीं प्रकट होती वह इंगित से हो जाती है, और परस्पर विरोध होने पर इसके द्वारा जताया हुआ भाव ही विजयी होता है। इंगित की मदद न पाकर वाणी, भाव के व्यक्तीकरण में बहुत अपूर्ण रह जाती है। सभ्य समाज की ऐसी शिक्षा होती है कि भाषण करते समय इंगित और मुखराग को दूर रक्खा जाय। इस शिक्षा के फलस्वरूप मात्रा कम हो जाती है, पर मिटती नहीं।

किसी-किसी जाति में भाषा के अलावा इंगित-भाषा भी मिलती है जिसका वे लोग विशेष समय पर उपयोग करते हैं। अमरीका के पश्चिमी प्रदेशों में इण्डियन जातियों में ऐसी इंगित भाषा देखी गई है। ऐसा जान पड़ता है कि इस तरह की भाषा का विकास सामान्य इंगितों से ही हुआ है और शायद वाणी के सहारे से ही यह उठ खड़ी हुई है। आस्ट्रेलिया के कुछ आदिम जन-गणों को रात को बातचीत करते समय आग का सहारा लेना पड़ता है, नहीं तो भाषा इंगितों के न देख पाने से समझ ही में न आए। कुछ भाषाओं में पुरुषवाचक सर्वनामों का बोध केवल इंगितों से होता है।

ध्वनिचिह्नों के अतिरिक्त अन्य चिह्न भी हैं जिनके द्वारा हम अपने विचार परस्पर प्रकट करते हैं, जिनमें प्रधान हैं लेखबद्ध अक्षर। आजकल प्रायः लेख द्वारा ही देश-देशांतर से विचार-विनिमय होता है। ध्वनि का क्षेत्र सीमित है, लेख का अपेक्षाकृत अपरिमित। वाणी के इस रूप के द्वारा ही उसकी स्थिरता और विस्तार संभव हुआ। वाल्मीकि की बात हम आज भी सुन सकते हैं और भारत में बैठे-बैठे शेक्सपियर के ड्रामे देख सकते हैं। पर यह चक्षुग्राह्य अक्षर ध्वनि पर ही निर्भर हैं, इसलिए भाषा की दृष्टि से ध्वनिचिह्नों की अपेक्षा इनकी नेत्रग्राह्य सत्ता गौण है। और इनसे भी गौण सत्ता है स्पर्शग्राह्य अक्षरों की जो अंधों के उपकारार्थ तय्यार की गई किताबों में इस्तेमाल में आते हैं। स्काउट लोग झंडियों द्वारा जो संदेश भेजते हैं उनमें प्रयुक्त अक्षरों की भी बहुत गौण सत्ता है। और इसी प्रकार तार द्वारा टिक-टिक करके

ज़ो संदेश भेजे जाते हैं उनकी भी। हाँ टेलीफ़ोन द्वारा जो ध्वनिचिह्न एक स्थान से दूसरे स्थान को जाते हैं उनकी सत्ता प्रायः वही है जो भाषा के ध्वनिचिह्नों की। इस प्रकार भाषा का अभिप्राय, विचारों का व्यक्तीकरण, प्रमुख रूप से श्रोत्रग्राह्य ध्वनिचिह्नों से सिद्ध होता है और गौण रूप से दर्शन, संकेत अथवा स्पर्श द्वारा ग्राह्य लेख, छपाई, स्काउट-चिह्न आदि से। गौण रूप से प्रयुक्त ये चिह्न विभिन्न मनुष्य-समुदायों ने अपने-अपने लिए बना रक्खे हैं और इनके मूल में है विशेष समुदाय के व्यक्तियों की स्वीकारी। एक समुदाय अ द्वारा व्यक्त की हुई ध्वनि को অ (बंगाली अ) से व्यक्त करता है तो दूसरा किसी अन्य से। इन समुदायों का अस्तित्व आवश्यकता के अनुसार विस्तृत और संकुचित भी किया जा सकता है। इस प्रकार कोड (गुप्त) भाषाओं और लिपियों की सृष्टि होती है। एक मित्र-समुदाय का कोड यह था—

अहिफन कमल चक्र टङ्कारा।
तरुवर पवन युवा सुस्कारा॥
अँगुलिन अच्छर चुटकिन मात्रा।
कह हनुमन्त सुनहु सौमित्रा॥

और इस कोड की भाषा में जिसे दीक्षित कर लिया जाता था उस पर सौ मन एहसान का बोझ लाद कर अभिन्न मित्र बना लिया जाता था।[1] रहस्यमयी भाषा बोलने की उत्सुकता शायद मनुष्य में स्वभाव से ही है। बच्चे जब उल्टे वर्णों की भाषा (*तुम क्या कर रहे हो* को *मुत इका रक हरे ओह*) सीख लेते हैं तब अपना कौशल दिखाने के लिए मित्रों में ही

---

१. इस कोड की कुंजी यह है। फणाकार हाथ दिखाकर स्वर, कमलाकार से कवर्ग, पहिए के आकार से चवर्ग, हाथ से टङ्कार ध्वनि करने से टवर्ग, हाथ को तना हुआ तरु बनाने से तवर्ग और उससे हवा करने से पवर्ग का बोध होता है। मूछों पर हाथ फेरने से अन्तःस्थ वर्ण और मुँह से सुस्कार ध्वनि निकालने से ऊष्म वर्णों का व्यक्तीकरण होता है। एक उंगली दिखाने से प्रथम और दो से द्वितीय, इस तरह से वर्गों का अलग-अलग, और एक बार चुटकी बजाने से ह्रस्व और दो बार से दीर्घ मात्रा का बोध कराया जाता है।

उसका प्रयोग नहीं करते, अपने चचा, मामा आदि से भी बोलने लगते हैं।

यदि वैज्ञानिक और सूक्ष्म दृष्टि से देखा जाय तो भाषा मनुष्य के केवल विचार-विनिमय का ही साधन नहीं है, विचार का भी साधन है। दो-तीन बरस का बच्चा जब बोलना सीख लेता है तब अकेले में बैठा खिलौनों से खेलता हुआ वह मन की बात प्रकट करता रहता है, किसी को सुनाने के लिए नहीं। वयस्क मनुष्य भी भावावेश में अकेला ही मन की बात शब्दों में कह जाता है। इस प्रकार यह सिद्ध होता है कि भाषा और विचार एक ही वस्तु के दो अभिन्न पहलू हैं। गाँधी जी ने मोतीलाल जी को मरते समय 'राम' कहने की प्रेरणा की और यद्यपि उनके मुख से, अशक्त होने के कारण, कोई ध्वनि नहीं सुनाई दी तथापि उनके ओठों की आकृति से वहाँ बैठे लोगों को प्रत्यक्ष मालूम हुआ कि मरणासन्न प्राणी राम शब्द 'मनसा' बोल रहा है। निरंतर प्रयोग करते-करते ही हम लोग ऐसी शक्ति प्राप्त कर लेते हैं जिससे बिना प्रत्यक्ष बोले ही विचार कर लेते हैं और प्रत्यक्ष कुछ बोल कर विचार कुछ कर सकते हैं। कर्मठ पुजारी पूजा करते समय बोलता कुछ जाता है और साथ ही साथ विचार किसी और बात का करता जाता है। अर्थ जानने वाला विचार-शील भक्त भी बहुधा संध्या का मंत्र कुछ बोलता है और सोचता कुछ और है। ऐसी दशाओं में शब्द और विचार का सामंजस्य नहीं बैठता और इससे ऐसा मालूम होता है कि विचार और शब्द में तादात्म्य नहीं है। परन्तु बात ऐसी नहीं है। उदाहृत दशाओं में मन में जो विचार हैं वही मुख्य हैं और उनके तादात्म्य वाले शब्द (ध्वनिचिह्न समूह) अस्तित्व में हैं पर प्रकट नहीं हुए। उन विचारों के साथ-साथ जो ध्वनियाँ मुँह से निकलीं वह अनर्गल और उन विचारों से बिल्कुल असंबद्ध हैं। उनका उच्चारण केवल अभ्यास से किया जाता है, जिस प्रकार अर्थविहीन शब्दों का अथवा बिना समझी हुई परदेशी भाषा के शब्दों का।

भाषा विचार करने का भी साधन है इसका प्रत्यक्ष प्रमाण यही है कि

यदि कोई भी विचार करने बैठें तो भाषा की मदद के बिना नहीं कर सकते। जिसको संदेह हो वह प्रयत्न करके देख ले। साधारण रीति से हम कह सकते हैं कि ध्वनियाँ विचारों से उद्भावित होती हैं और विचार ध्वनियों से, पर सूक्ष्म दृष्टि से देखने पर विद्वानों का मत है कि इन दोनों के बीच में एक माध्यम है——एक रूप या प्रतिमा। इसको चाहे ध्वनि-प्रतिमा कहें या विचार-प्रतिमा, पर यही ध्वनियों और विचार में संबंध उपस्थित करती है। किसी विचार के मन में आने के लिए इतना ज़रूरी है कि विचार और यह प्रतिमा आ जायँ, मुख से बोली ध्वनियाँ चाहे आएँ चाहे नहीं। विचारों के साथ ही साथ यह प्रतिमाएँ भी बनती बिगड़ती रहती हैं। मनुष्य जब एक बार भाषा का व्यवहार सीख लेता है, तो ध्वनिचिह्न अनायास ही उसकी इच्छा के अनुकूल अपने आप विचारों के साथ निकला करते हैं; अपने सतत प्रयत्न से वह कभी अभ्यास से किन्हीं ध्वनियों को निकाल कर तत्संबंधी विचारों को मस्तिष्क में स्थान न देकर अनर्गल ही उनको बकता है, अथवा उच्चारण को बिल्कुल दबाकर विचारों को मस्तिष्क में रखकर काम किया करता है। इन अवस्थाओं का साधक है केवल अभ्यास।

इस प्रकार भाषा का विचार से अटूट संबंध है। इसे मनुष्य अपने पूर्वजों से सीखता आया है। भाषा सीखने की सामर्थ्य मनुष्य में स्वभाव से ही होती है और यदि उसे अनुकूल वातावरण मिल गया, तो वह उसे सीख लेता है; अन्यथा नहीं। जिन बच्चों को भेड़िये उठा ले जाते हैं और किसी कारण जिनको मार कर खा नहीं जाते वे बड़े होकर मनुष्य की भाषा नहीं बोल पाते। इससे स्पष्ट है कि मनुष्य कोई भी भाषा माँ के पेट से सीख कर नहीं आता। मनुष्य ने इसे अपने समुदाय से सीखा है और यह मनुष्य की संस्कृति की देन है, उसी प्रकार जैसे धर्म, कला आदि। केवल भाषा ऐसी है जो मनुष्य मात्र में सर्वत्र फैली है, इस विस्तार तक धर्म या कला नहीं। और यह भी संभव है कि संस्कृति की सब से पुरानी चीज़ भाषा ही है——उसने आग के प्रयोग के पूर्व ही इसको सीखा होगा।

जिस चीज़ को हम दूसरों से सीखते हैं उसे हम ठीक वैसी ही नहीं सीख पाते जैसी उनकी होती है जिनसे हम सीखते हैं, और विशेषकर जब हम कोई चीज़ सहवास से ही सीखते हैं। बच्चा भाषा अपने पास-पड़ोस के मनुष्यों से अपने आप सीखता रहता है, कोई उसे सिखाने नहीं बैठता। पढ़ने-लिखने की बात दूसरी है। ऐसी परिस्थिति में यह आवश्यक नहीं कि किसी ध्वनि को वह ठीक उसी तरह बोले जिस तरह वह मनुष्य या मनुष्य-समुदाय बोलता है, जिससे सुनकर उसने सीखा है, और न ठीक उसी अर्थ में। उदाहरण के लिए, *गाय* शब्द को बच्चा घर में सुनता है और एक विशेष चलता-फिरता जानवर देखता है, जिसके प्रति उस शब्द का व्यवहार होता है। जब तक उसका अनुभव उसी गाय तक सीमित है तब तक वह उस शब्द का वही सीमित अर्थ समझता है। जैसे-जैसे उसका अनुभव बढ़ता जाता है उसके *गाय* शब्द के अर्थ में भी हेर-फेर होता जाता है। इसी तरह पिता जब *गाय* शब्द बोलता है और उसका पुत्र जब उसका अनुकरण करके उसी शब्द का उच्चारण करता है तब संभव है कि बच्चा ठीक उसी स्थान और उतने ही प्रयत्न से उस शब्द का उच्चारण न कर रहा हो क्योंकि ग् आदि ध्वनियाँ उच्चारण के अवयवों के कई प्रकार के सूक्ष्म परिवर्तनों से क़रीब-क़रीब एक ही तरह की, कई निकल सकती हैं, और इनकी पकड़ हमारी स्थूल श्रोत्रेन्द्रिय से नहीं होती।

इस सीखने के कारण ही भाषा में विकार अथवा परिवर्तन अवश्यम्भावी है, और यही कारण उसकी अपूर्णता का है। जब हम बोलते हैं तब प्रतिक्षण यही अनुभव होता रहता है कि हम अपने मन को पूरी बात नहीं कह पा रहे हैं और पूर्णता लाने के लिए मुखराग, चितवन, हाथ आदि से सहारा लेते हैं। वाचिक भाषा की अपेक्षा लिखित भाषा तो और भी अपूर्ण है, क्योंकि जो सहायक वस्तुएँ वाचिक को प्राप्त हैं, उसको वे भी नहीं। इसी कारण लेख से कभी-कभी अनायास ही अनर्थ हो जाते हैं, उसमें आँख का "शील" नहीं मिलता।

मनुष्य की भाषा उसकी सृष्टि के आरंभ से, निरन्तर गति से,

प्रवाह रूप में चली आ रही है। इस प्रवाह के आदि और अन्त का कोई पता नहीं मिलता। मनुष्य उसे सीखता चला आया है और यावज्जीवन सीखता और व्यवहार करता चला जायगा। नदी के वेग के समान उसकी भाषा का वेग अनियंत्रित है। आज हमें भाषा की विभिन्नता मिलती है। कह नहीं सकते कि यह विभिन्नता कितनी पुरानी है। कोई निश्चयपूर्वक नहीं कह सकता कि मनुष्य की सृष्टि या विकास पृथ्वी के किसी एक विशिष्ट स्थान में हुआ है या अलग-अलग स्थानों पर। किसी भी अवस्था में भाषा की विभिन्नता समय और देश के अनुसार भाषा के स्वभाव से ही अवश्यम्भावी थी। प्रत्येक भाषा के पीछे उसका इतिहास है जिसका अनुमान हम उसके वर्तमान स्वरूप से लगा सकते हैं। उसके भविष्य का भी थोड़ा बहुत अनुमान शायद कर सकें।

भाषा के बारे में हमें इस बात का ध्यान रखना चाहिए कि जिन ध्वनियों से किसी विशेष जीव या वस्तु का बोध होता है, उनका उस ज़ीव या वस्तु से कोई नियत स्वाभाविक संबंध नहीं, केवल सामयिक व्यवहार का संबंध है। यदि कोई नियत स्वाभाविक संबंध होता तो प्रत्येक काल और देश में *गाय* और *कमल* का वही अर्थ होता जो हम हिन्दी वाले समझते हैं। तब न भाषा में परिवर्तन होता और न विभिन्नता ही आ पाती। जब हम यह कहते हैं कि शब्द (ध्वनि-समूह) और अर्थ का नित्य और अटूट संबंध है, तब इस कथन से केवल इतना प्रयोजन है कि प्रत्येक शब्द का कुछ-न-कुछ अर्थ है, चाहे यहाँ चाहे अन्यत्र, चाहे आज कल चाहे क़िसी और समय में। सम्भव है कि बहुतेरे ऐसे शब्द जिनको आज मनुष्य-समुदाय निरर्थक समझता है, किसी समय सार्थक रहे हों, या भविष्य में सार्थक हो सकें। अल्पज्ञानी होने के कारण हमें उनका बोध नहीं है।

मनुष्य ध्वनि-संकेतों का अनायास ही व्यवहार करता रहता है और कभी उनका विश्लेषण करने नहीं बैठता, परन्तु ये ध्वनियाँ विश्लेषण-सह्य हैं। विधाता की इस सृष्टि में इन ध्वनियों की संख्या अनन्त है

और प्रत्येक जन-समुदाय केवल एक थोड़ी सी संख्या का प्रयोग करता है। ध्वनियों का विश्लेषण सर्वप्रथम वैयाकरणों ने किया। श्रुति के अनुसार इन्द्र ने 'वाणी' को दो हिस्सों में विभक्त किया था। भाषा के विश्लेषण का यह प्रथम उल्लेख है।

भाषा के द्योतक हमारे पुराने शब्द *वाक्* और *वाणी* हैं जिनमें बोलने का अर्थ निहित है। *वाक्* का दूसरा अर्थ *जिह्वा* का भी होता है। जिह्वा बोलने में प्रमुख भाग लेती है, इसीलिए बहुधा अन्य भाषाओं में भी जिह्वा और भाषा के लिए समान शब्द है। फ़ारसी का *ज़बान*, अँगरेज़ी का *टंग*, फ्रेंच का *लांग*, *लाँगाज़*, लैटिन का *लिंगुआ* और ग्रीक का *लेइख़ेइन* जो भाषा के अर्थ में प्रयोग में आते हैं, सभी के मूल में जिह्वा का अर्थ है। अँग्रेज़ी का *स्पीच*, जर्मन *श्प्राख़े* और अरबी *लिस्सान* प्रायः उसी अर्थ के द्योतक हैं जिसका कि हमारा शब्द *भाषा*।

## तीसरा अध्याय

# भाषा का संघटन

संघटनात्मक भाषा-विज्ञान के मनीषियों ने भाषा की परिभाषा इस प्रकार की है—"भाषा यादृच्छिक वाचिक प्रतीकों की वह संघटना है, जिसके माध्यम से एक मानव समुदाय परस्पर व्यवहार करता है।" इस परिभाषा के चार अंश हैं।

पहला तो यह, भाषा एक संघटना है अर्थात् ऐसी सुव्यवस्थित योजना है जिसमें प्रत्येक अवयव के बाद आनेवाले औरों की संख्या एवं प्रकार की मर्यादा सुनिश्चित है। हम जब संस्कृत भाषा के संघटन का विचार करते हैं तो यह निश्चित रूप से कह सकते हैं कि किसी भी संस्कृत-शब्द के आदि में ण् या ङ नहीं आ सकता, या जब हम हिन्दी द्वारा संघटन की बात सोचते हैं तो भली भाँति जानते हैं कि अकर्मक क्रिया के पहले सामान्य भूतकाल के द्योतन में कर्त्ता के बाद "ने" नहीं आयेगा। इस प्रकार चूंकि आदमी भाषा समाज से सीखता है और समाज में रहने ही के लिये उसका प्रयोग करता है, इसलिए उसे समाज द्वारा स्वीकार्य परिधि के भीतर अपनी भाषा को रखना पड़ता है। इस समाज-स्वीकार्य मर्यादा या दूसरे शब्दों में भाषा की व्यवस्था के पूर्व-निश्चय का ज्ञान ही हमें भाषा को संघटन कहने के लिए विवश करता है। संघटन होने ही के कारण भाषा के अवयवों का वैज्ञानिक विश्लेषण किया जा सकता है और संघटन होने के कारण भाषा में सम्प्रेषणीयता आती है।

भाषा की दूसरी विशेषता है प्रतीकमय होना। प्रतीक और संकेत इन दोनों में एक विशेष अन्तर यही है कि जहाँ संकेत और संकेतित में किसी न किसी प्रकार का नियत सम्बन्ध हुआ करता है, वहाँ प्रतीक

और प्रतीयमान में यह सम्बन्ध नियत न होकर काफ़ी अनिश्चित होता है। जैसा ऊपर कह आये हैं, वस्तुतः यदि भाषा संकेतों के सहारे चले तो संसार में भाषा के इतने भेद ही न हों। 'अश्व' कहने मात्र से किसी भी भाषा-भाषी के द्वारा केवल घोड़े का ही बोध हो ऐसी बात नहीं है। जिन्हें हम अनुरणनात्मक शब्द कहते हैं, वे भी प्रत्येक भाषा में अलग-अलग होते हैं। हिन्दी की नदी '*कलकल*' करती है, पर अँग्रेजी की नदी '*मरमर*' करती है। हिन्दी का घोड़ा '*हिनहिनाता*' है पर अँग्रेजी का घोड़ा '*नेइंग*' करता है। इसीलिए हम भाषा में संकेत न ढूँढ़कर प्रतीक ढ़ूँढ़ते हैं। (प्रतीक और प्रतीयमान का सम्बन्ध वक्ता और श्रोता के आपसी समझौते पर निर्भर होता है। वह किसी भौतिक नियम से नियंत्रित नहीं है।) संकेत और संकेतित के बीच एक निश्चित सादृश्य होता है। इसलिए उसको ग्रहण करने के लिए किसी भी समुदाय-विशेष के समय (Convention) की आवश्यकता नहीं पड़ती है। सड़क पर स्कूल के सामने आने के पहले बच्चों का चित्र रहता है और वह मोटर वालों को सावधानी का संकेत दे देता है, चाहे वह मोटर वाला उस जगह की भाषा समझे या न समझे। परन्तु भाषा ठीक इसके विपरीत जिन प्रतीकों की संघटना है, वे प्रतीक उस भाषा के बोलने वाले समुदाय के बाहर समझे ही नहीं जा सकते। (साथ ही ये प्रतीक वाचिक होते हैं। वे मनुष्य के वाग्यन्त्र में श्वास की अनेक प्रकार की प्रक्रियाओं से उत्पन्न होते हैं।) संघटनात्मक भाषा-विज्ञान वालों की दृष्टि में भाषा प्रथमतः बोली जाने के लिये है, उसका लिखा जाना एक सीमित और गौण उपयोग है। लिखित प्रतीक वाचिक प्रतीक से देश-काल की परिधि से बाहर ले जाने की कोशिश करता है, पर वह होता है वाचिक प्रतीक पर ही आधृत, क्योंकि उनके द्वारा अर्थ-ग्रहण करने के पूर्व उनके पाठक मन में वाचिक प्रतीक ही को दुहराते हैं।

इस परिभाषा की तीसरी विशेषत इन प्रतीकों को यादृच्छिक कहना है। "यादृच्छिक प्रतीकों की संघटना" यह कहना ही विरोध सा

प्रतीत होता है। एक ओर हम यह कहते हैं कि भाषा संघटनात्मक होने के कारण पूर्व-निश्चित होती है और वहीं दूसरी ओर हम यह भी कहते हैं कि संघटना यादृच्छिक प्रतीकों की बनी है। इसका समाधान कैसे होगा? वस्तुतः भाषा एक जड़ और गतिहीन पदार्थ नहीं है, वह एक निरन्तर वर्तमान प्रतिक्रिया है, जिसमें प्रतिक्षण असंलक्ष्य गति से परिवर्तन होता रहता है। इस परिवर्तन का कारण है उसके बोलने वाले समुदाय के प्रति व्यक्ति की बोधशक्ति की अलग सत्ता और उसके विकास की अलग प्रतिक्रिया (भाषा बोलते समय जब कोई व्यक्ति कुछ प्रतीकों का प्रयोग करता है तो वह अपने समुदाय की स्वीकार्य सीमा के भीतर रहते हुए भी कुछ न कुछ एक-दूसरे से विभिन्न अर्थ एवं ध्वनि रखता ही है। धीरे-धीरे जब उस समुदाय के अधिकांश लोग भेद के ऐसे समान स्तर पर पहुँच जाते हैं, जब एक पूरी की पूरी व्यवस्था ही बेकार हो जाती है तो हम यह कहते हैं कि भाषा में एक नया संघटन आ गया। भाषा में इसलिए कोई भी परिवर्तन विच्छिन्न या एकाकी रूप में नहीं होता। परिवर्तन तभी होता है जब पूरा संघटन बदल जाता है। परिवर्तन पर नियंत्रण रखने वाले हेतु मनुष्य के आधीन हैं, इसीलिए हम इन प्रतीकों को यादृच्छिक कहते हैं।) उदाहरण के लिए हम संस्कृत में 'दारा' को पुल्लिग कहते हैं, जबकि इसका अर्थ स्त्री है। *'मित्र'* को नपुंसकलिंग कहते हैं, जब यह पुरुष मित्र के लिए भी प्रयुक्त हो सकता है। हिन्दी में हम *'राम ने उसको मारा'* कहेंगे और *'राम ने उसे मारा'* भी कहेंगे पर *'राम ने अध्यापक मारा'* न कह कर केवल *'राम ने अध्यापक को मारा'* कहेंगे। इस प्रकार एक तरह की इसकी यादृच्छिक व्यवस्था है (व्यवस्था बदलती रहती है, क्योंकि जिन प्रतीकों का हम व्यवहार करते हैं वे प्रतीक हमारी यादृच्छा के द्वारा निर्मित किये गये हैं और निर्मित किये भी जा रहे हैं, परन्तु वह दूसरी व्यवस्था को जन्म देती रहती है।)

परिभाषा का अंतिम अंश है भाषा का एक समुदाय के परस्पर व्यवहार का प्रकृष्टतम माध्यम माना जाना। (भाषा मनुष्य के अनेक

अर्जित संस्कारों में से एक संस्कार है जिसे वह जन्म से नहीं प्राप्त करता, बल्कि जिस समुदाय के बीच में वह बरतता है, उसी से उसे अर्जित करता है। जैसे आदमी खाने का तौर-तरीका सीखता है, उसी तरह भाषा के प्रतीकों का भी तरीका सीखता है। दूसरे तौर-तरीके से भाषा में यह समानता है कि भाषा भी मनुष्य के जीवन में उसी की तरह आरोपित व्यापार है, वह भाषा-समुदाय के दैनन्दिन जीवन का प्रकृष्टतम माध्यम है, बल्कि कहना चाहिए कि समाज और भाषा में एक अविभाज्य सम्बन्ध है। हम भाषा के बिना किसी समुदाय की कल्पना ही नहीं कर सकते। मनुष्य के सामाजिक जीवन में भाषा का स्थान इसीलिए है कि यह दूसरे तौर-तरीकों की अपेक्षा कहीं अधिक महत्वपूर्ण और अपरिहार्य है। समुदाय कम से कम दो का तो होना ही चाहिए। ऐसी भी भाषाएँ हैं, जो क्रमशः लुप्त होती जा रही हैं, पर तब तक बनी रहती हैं, जब तक कि उनके कम से कम दो बोलने वाले एक-दूसरे के पास बने रहते हैं।

हम अन्त में भाषा के इस लक्षण के पद का समाहार करते समय यह कह सकते हैं कि भाषा वह है जो बोली जाती है, जो विशिष्ट समुदाय में बोली जाती है, और जो मनुष्य और उसके समाज के भीतर की ऐसी कड़ी है जो निरन्तर आगे जुड़ती रहती है।

# चौथा अध्याय

# भाषा की इकाइयाँ

भाषा को संघटन मानने पर हमें अब यह विचार करना है कि भाषा की संघटना के स्तर कौन-कौन से हैं, उस संघटना के उन स्तरों पर इकाइयाँ कौन-कौन सी हैं और ये इकाइयाँ कितनी भौतिक हैं और कितनी मानसिक हैं। यद्यपि हम भाषा को दो स्तरों में विभक्त करते हैं तथापि विभक्त करने के पहले इस पर ज़रूर बल देना चाहते हैं कि वस्तुतः संघटित के अर्थ ही यह होते हैं कि परस्पर संयुक्त भाव इसमें हों, इसलिये जितनी भी विभाजन की हम बातें करते हैं वह धारणात्मक स्तर पर ही, पारमार्थिक स्तर पर नहीं। संस्कृत के महाकवि कालिदास ने शब्द और अर्थ को जो शिव-पार्वती की तरह संयुक्त माना है, वही वस्तुतः चरम सत्य है। केवल समझने के लिए इन दो भेदों की कल्पना कर लेते हैं। ये दो भेद हैं—अभिव्यक्ति (Expression) और अर्थ (Content)। "अभिव्यक्ति" को हम 'शब्द' भी कह सकते हैं, शब्द एक ऐसा सामान्य शब्द है जिसका प्रयोग अनेक अर्थों में बहुत छूट के साथ होता है। अभिव्यक्ति से हमारा तात्पर्य भाषा के उस अंश से है, जो एक भौतिक घटना के रूप में हमारे वाग्यन्त्र से घटित होकर हमारे श्रवण-यन्त्र के द्वारा गृहीत होता है और अर्थ से हमारा तात्पर्य उस भौतिक घटना के प्रेरक संकेत और उसके परिणाम दोनों से है।

अर्थ शुद्ध रूप से मानसिक सत्ता है। इसीलिए अभिव्यक्ति के विश्लेषण की अपेक्षा उसका वैज्ञानिक विश्लेषण अधिक कठिन है। अर्थ वस्तुतः वक्ता और ग्रहीता की पूर्ण सामाजिक इयत्ता का ही प्रतिभास है। गाँव में रहने वाले आदमी के सामने जब पेड़ का शब्द आयेगा तो वह अपने गाँव के आस-पास मिलने वाले पेड़ों के बाहर पेड़ की सत्ता

नहीं देख पायेगा। मरुस्थल के निवासी के मन में पेड़ नागफनी बनकर ही रह जायगी, पर हिमालय की तराई का निवासी उसे देवदारु ही के रूप में देखेगा। इसी कारण अर्थ की मीमांसा उतनी निश्चित और स्पष्ट नहीं की जा सकती। उसकी अपेक्षा अभिव्यक्ति की मीमांसा अधिक स्पष्टता से की जा सकती है, यद्यपि अभिव्यक्ति की मीमांसा करते समय भी हम उसके प्रेरक अर्थ को भूल नहीं सकते पर वह अर्थ विशेषाकारक न होकर सामान्याकारक होता है। आगे हम इसे अधिक स्पष्ट करेंगे, यहाँ हम केवल यह इंगित करना चाहते हैं कि संघटनात्मक भाषा-विज्ञान के क्षेत्र में कार्य करने के लिए नये अमरीकी भाषाविदों ने अर्थ की आवश्यकता से अधिक उपेक्षा की है और अब यह स्थिति आ गयी है कि उनकी दृष्टि इसी कारण अधिकांश दूसरे वर्ग के विचारकों के द्वारा एकांगी भी मानी जाने लगी है।

इस अभिव्यक्ति के स्तर पर भी हम भाषा के तीन स्तर सोच सकते हैं—वाक्य, रूप और ध्वनिग्राम। वाक्य विचार की पूर्णता की इकाई है और इसका ज्ञापन भौतिक घटना में एक अपेक्षाकृत लम्बे विराम के द्वारा होता है। वाक्य ही व्यवहार में अपने में उक्ति का एक पूर्ण रूप होता है। वाक्य को हम ऐसे शब्दों या रूपों में विभक्त पाते हैं, जो हर एक तरह से परस्पर सम्बद्ध होते हैं। यह सम्बन्ध चाहे एक रूप से दूसरे रूप में हो, या एक रूप-समूह से दूसरे रूप में हो, या एक रूप-समूह से दूसरे रूप-समूह में हो। वाक्य के स्तर पर हम जब संघटना का विचार करते हैं तो इन्हीं सम्बन्धों का विवेचन करते हैं और इन सम्बन्धों के विविध प्रकार के विन्यास के आधार पर वाक्यों की विविधता की व्यवस्था निर्धारित करते हैं। साधारण भाषा में हम कह सकते हैं कि जिन भाषाओं में रूप-प्रक्रिया है, उनमें पदों का दूसरे पदों से बाह्य सम्बन्ध वाक्य-विश्लेषण का अंग है, और पदों के भीतर प्रकृति और प्रत्यय का अन्तः संबंध पद-विश्लेषण या रूप-विश्लेषण का विषय है। जिन भाषाओं में रूप-प्रक्रिया नहीं है अर्थात् जिनमें एक रूप दूसरे रूप से असंलग्न होकर भाषा में सन्निधि या क्रम-मात्र से ही सम्बन्ध की स्थापना करते

हैं उन भाषाओं में वाक्य-विचार और रूप-विचार के बीच में रेखा नहीं खींची जा सकती।

रूप (morpheme) भाषा के अभिव्यक्ति-स्तर पर वह इकाई है जो एक सम्बन्धवाचक ध्वनिग्राम-राशि की होती है और जो अर्थवान् होती हुई भी स्वयं अर्थ नहीं होती। एक तरह से यह ध्वनिग्राम-राशि और अर्थ के बीच जोड़ने वाली कड़ी है। जहाँ तक कि इसके आकार का प्रत्यय है, वह प्रत्यय भौतिक है, पर जहाँ तक कि इसमें निहित अर्थ का प्रत्यय है, वह प्रत्यय मानसिक है। उदाहरण के लिए यदि हम संस्कृत के "रामः" शब्द को लें तो इसमें हमें तीन रूपतत्वों का संश्लेष मिलता है।

{ रम् } + { घञ् (अ) } + { सुप् (स्) }

जब हम "रम्" रूप की बात करते हैं तो हम केवल उसके तिङन्त और कृदन्त प्रत्यय से सम्बन्ध स्थापित करने की आकांक्षा रखने वाले "रम्" को ही ध्यान में रखते हैं, न कि उसके "रमना" अर्थ को। इसी तरह "घञ्" प्रत्यय की जब बात करते हैं तो हम केवल उसकी धातु में कर्तृत्व सम्बन्ध जोड़ने की शक्ति की ही कल्पना करते हैं और अन्त में "सु" रूप से हमारे मन में कर्त्ता के रूप में आदमी नहीं खड़ा होता है बल्कि उससे केवल "राम" जैसे किसी प्रातिपदिक का किसी कार्य-विशेष से सम्बन्ध-विशेष ही हमारे मन में उदित होता है। इसलिये यह ध्यान देने योग्य है कि रूप छोटी से छोटी अर्थवान् इकाई है सही, पर वह अर्थ से भिन्न है और इस प्रकार वह ध्वनिग्रामाकार होते हुए भी ध्वनिग्राम की तरह अर्थ-शून्य नहीं है।

अन्त में हम भाषा के अन्त्य अवयव ध्वनिग्राम पर आते हैं। ध्वनिग्राम किसी भाषा विशेषगत उक्ति का वह अन्त्य गुणनखंड है, जिसके बाद विश्लेषण करना, उस भाषा की दृष्टि से निष्प्रयोजन है, पर जो साभिप्राय होते हुए भी स्वयं कोई अर्थ न रखता हो। इस तरह से ध्वनि-ग्राम पूर्णतः भौतिक घटना पर आधृत है, यद्यपि स्वयं यह भौतिक तथ्य

का प्रतिनिधित्व मात्र करता है, स्वयं भौतिक तथ्य उपस्थित नहीं करता। भाषा के विश्लेषण की ऊपर भी जो इकाइयाँ बतायी गयी हैं वे भी भौतिक घटना या तथ्य की (Presentation) आकृति न होकर (Representation) प्रतिकृति के ही रूप में कल्पित की गयी हैं। वस्तुतः एक तरह से वे अपने संवादी तथ्य की अपेक्षा वैज्ञानिक दृष्टि से अधिक परिच्छिन्न एवं सत्य हैं। उदाहरण के लिए हिन्दी भाषा-भाषी जब 'कमल' शब्द का उच्चारण करता है तो वह चाहे इस शब्द के आद्य अवयव "क्" का उच्चारण पृष्ठ कोमल तालु से करे, चाहे कोमल-तालु से करे, चाहे उससे भी कुछ आगे आकर करे, पर उसके हिन्दी-श्रोता तीन प्रकार के "क्" के उच्चारणों को एकाकार ही मानेंगे। उसके लिए "क्" की तीन सत्ताएँ निरर्थक हैं और उससे यदि कहा भी जाय कि उसने कमल के "क्" का उच्चारण तीन प्रकार से किया है तो वह विश्वास नहीं करेगा क्योंकि उसके लिए "क्" की तीन नहीं केवल एक इकाई ही सत्य है।

इस प्रकार हम वैज्ञानिक परिकल्पना के आधार पर संक्षेप में चार स्तरों पर भाषा की संघटना का विश्लेषण कर सकते हैं (१) अर्थ-स्तर पर अर्थतत्व का विश्लेषण जिसे हम अर्थ-विज्ञान कह सकते हैं। (२) वाक्य-स्तर पर वाक्य-तत्वों में विश्लेषण जिसे हम वाक्य-विज्ञान कह सकते हैं। (३) रूप-स्तर पर रूप-तत्वों में विश्लेषण जिसे हम रूप-विज्ञान कह सकते हैं और (४) ध्वनिग्राम-स्तर पर ध्वनिग्राम-तत्वों में जिसे हम ध्वनिग्राम-विज्ञान कह सकते हैं।

## पाँचवाँ अध्याय

# संघटनात्मक भाषाविज्ञान-सम्प्रदाय

भाषा की उपरिलिखित परिभाषा के अनुसार उक्त प्रकार से भाषा की संघटना के विश्लेषण में जो सम्प्रदाय विश्वास रखता है, वह अपने को संघटनावादी भाषाविद् कहता है। यह सम्प्रदाय ऐतिहासिक या तुलनात्मक अध्ययन के सम्प्रदाय से मुख्यतः इसलिए कुछ अलग है कि यह भाषा को उसके जीवित और वर्तमान रूप में ही ग्रहण करना चाहता है, न कि उसके विगत और मृत रूपों के संदर्भ में। इसके लिए भाषा का इतिहास नहीं बल्कि भाषा का भूगोल ही महत्व रखता है। इस सम्प्रदाय को भाषा के इतिहास में गौण रुचि है और इसकी मान्यताएँ संक्षेप में ये हैं :—

(१) भाषा का बोला जानेवाला रूप ही उसका वास्तविक रूप है, इसीलिए भाषा लिखने के पहले भाषा बोलनी चाहिए और बोलने के पहले सुननी चाहिए।

(२) भाषा के संघटनामय होने के कारण उसके अवयव एक दूसरे से असंलग्न या असम्बद्ध नहीं हो सकते। वस्तुतः भाषा का विश्लेषण उसके अवयवों की निरपेक्ष या पारमार्थिक सत्ता के आधार पर नहीं किया जाता, वह विश्लेषण आधृत होता है भाषा की विविध प्रकार की सम्पर्क-सीमाओं के ख्यापन पर। इस विश्लेषण में पारमार्थिक (Absolute) सत्ताओं को परिधियों में बाँध देने की चेष्टा की जाती है। इन परिधियों को बनाने की चेष्टा इसलिए की जाती है कि जिन परिधियों के भीतर चाहे जितने भी विकल्प हों, वे अनेक नहीं माने जाकर केवल एक ही माने जाते हैं। भाषा की इन परिधियों की सीमायें जब टूटती हैं, तब पूरी भाषा की श्रृंखला टूट जाती है और फिर नयी परिधि से नयी

का विवेचन ध्वनि-ग्राम विज्ञान में होता है। इस प्रकार ध्वनिग्राम-विज्ञान किसी भाषा की ध्वनियों का स्वतन्त्र रूप से परीक्षण करने के साथ-साथ उस भाषा की प्रतिनिधि तथा आवश्यक ध्वनियों के समूचे ढाँचे का भी एक स्पष्ट रूप हमारे सम्मुख उपस्थित करता है।

जर्मन देश के नव्य-वैयाकरणों ने जिन चार सिद्धांतों पर विशेष रूप से बल दिया था, उनमें से एक था जीवित बोलियों का सम्यक् तथा विस्तृत अध्ययन। ध्वनिग्राम-विज्ञान इन जीवित बोलियों को लिपिबद्ध करने की व्यवस्थित प्रणाली देने के साथ-साथ प्राचीन लिखित भाषाओं को लिपिबद्ध करने के लिए भी कुछ सुझाव हमें देता है। इस दृष्टि से भाषाविज्ञान में ध्वनिग्राम-विज्ञान की व्यावहारिक उपयोगिता बहुत अधिक है। इतने पर भी इस विज्ञान में अभी विद्वानों की बहुत आस्था नहीं है। इसके दो प्रधान कारण माने जा सकते हैं। एक तो यह कि यह अभी बहुत कुछ विकास की अवस्था में है, इसके सिद्धांत अभी तक अंतिम रूप से निश्चित नहीं हो सके हैं। इस विज्ञान के प्रमुख व्याख्याता भी अपने सिद्धांतों को कुछ शर्तों के साथ ही प्रस्तुत करते हैं। ध्वनिग्रामीय दृष्टिकोण से बहुत सीमित ढंग से अंग्रेज़ी की कुछ उप-भाषाओं को छोड़कर अन्य किसी जीवित या प्राचीन भाषा की अभी तक परीक्षा न हो सकने के कारण इसके सिद्धांतों को स्पष्ट करने के लिए एक काल्पनिक भाषा का सहारा लेना पड़ता है। इस भाषा को 'कलबा' की बोली कहते हैं। दूसरी बात इस संबंध में यह है कि इस विज्ञान के साथ अभी तक भाषाविज्ञान के किसी महान् पंडित का नाम नहीं जुड़ सका है। इन्हीं कारणों से इसके सिद्धांत अभी तक कुछ सन्देह की निगाह से देखे जाते हैं।

ध्वनिग्राम-विज्ञान बहुत कुछ अविकसित तथा अनिश्चित दशा में होने पर भी, अपनी प्रकृति में गणित से सादृश्य रखता है। इस विज्ञान के अध्येता को प्रायः ही गणित जैसे अभ्यास करने के लिए दिए जाते हैं। निष्कर्ष को क्रमबद्ध किया जाता है, अपवादों को अलग कर उनके कारणों को समझा जाता है। इसके सिद्धांतों को इतना स्थिर तथा

निश्चित बनाने का यत्न हो रहा है कि ध्वनिग्रामों को छाँटने की प्रक्रिया में ध्वनि के भाषागत वितरण पर उसके उच्चारण की अपेक्षा अधिक बल दिया जाता है। किसी भाषा में किसी ध्वनि-विशेष के वितरण को प्राय: गणित जैसे नियमों की सहायता से समझा जाता है, और इस वितरण के आधार पर ही यह निश्चित होता है कि वह ध्वनि वस्तुत: ध्वनि है अथवा ध्वनिग्राम। इस सम्बन्ध में उच्चारण के परम्परागत महत्व को भ्रामक कहकर ध्वनिग्राम-विज्ञान अस्वीकार करता है। इस विज्ञान की संपूर्ण प्रक्रिया कुछ मौलिक सिद्धांतों को मान कर चलती है। इन मौलिक तथा आधारभूत सिद्धांतों की संख्या वैसे तो अधिक है, परन्तु इनमें से भी चार सिद्धांत बहुत प्रमुख हैं--

१. ध्वनियों की प्रवृत्ति है कि वे अपने समीपवर्ती वातावरण-- से प्रभावित होती है। जीवित भाषा में ध्वनियों का उच्चारण हम स्वतन्त्र रूप से अलग-अलग कभी नहीं करते। ध्वनियाँ क्रम से उच्चारित होती हैं। ऐसी दशा में ध्वनियाँ समीपवर्ती ध्वनियों से बराबर प्रभावित होती रहती हैं 'हनुमान' में 'ह' का उच्चारण 'हँ' के रूप में होता है। यह अनुनासिकता 'ह' का समीपवर्त्ती अनुनासिक ध्वनियों के कारण हुई है। इसी प्रकार बहुत-सी ध्वनियाँ एक-दूसरे में अंतर्लीन हो जाया करती हैं। ऐसी स्थिति में अन्तर्लीन हुई ध्वनि को लिपिबद्ध नहीं किया जाना चाहिए।

२. ध्वनि-समूह की प्रवृत्ति ध्वन्यात्मक साम्य की ओर होती है। किसी भाषा-विशेष की ध्वनियों की व्याख्या में उस भाषा का सामान्य ध्वनि-समूह सहायक होता है। उदाहरणार्थ किसी भाषा-विशेष में ध्वनिग्राम क्, ग्, च्, ज्, ट्, ड्, त्, द् तथा प् पाए जाते हैं। इन पर दृष्टि-पात करने से यह स्पष्ट ज्ञात होता है कि इस भाषा-विशेष के स्पर्श-व्यंजनों की माला में प्रत्येक अघोष स्पर्श के साथ उसके साथ वाला सघोष स्पर्श भी है। यह नियम अघोष स्पर्श प् के बारे में नहीं लागू होता अर्थात् इसके साथ के सघोष स्पर्श ब् का अभाव है। ऐसी स्थिति में ध्वनिग्राम-विज्ञान के द्वितीय आधारभूत सिद्धांत के अनुसार यह अभाव

सुननेवाले के किसी भ्रम के कारण भी हो सकता है चूँकि भाषा के ध्वनि-समूह की प्रवृत्ति साम्य की ओर होती है, अतः इस भाषा में प् के अतिरिक्त अन्य सभी स्पर्श व्यंजनों का अघोष तथा सघोष के युग्म में होना इस बात की ओर संकेत करता है कि अघोष स्पर्श प् के साथ का सघोष स्पर्श ब् भी इस भाषा में होना चाहिए। संभवतः सुननेवाले की गलती के कारण ब् भी प् ही समझ लिया गया हो।

३. ध्वनियों की प्रवृत्ति परिवर्तन (Fluctuation) की होती है। मनुष्य का ध्वनि-यन्त्र अपरिवर्तित रूप से ध्वनियों के एक रूप उच्चारण के लिए अयोग्य है। एक ही शब्द का दो बार उच्चारण वस्तुतः भिन्न-भिन्न रूपों में होता है। इस सिद्धांत के अनुसार किसी भाषा-विशेष की एक ध्वनि, बोलने वालों के बीच में किसी मिलती-जुलती ध्वनि का रूप धारण कर लेती है। किसी भाषा-विशेष के बोलने वालों के लिए त् तथा द् ध्वनियाँ परस्पर परिवर्तनीय हो सकती हैं। बोलनेवाले स्वतः इस अभेद के प्रति प्रायः सजग नहीं रहते, परन्तु किसी विदेशी श्रोता के लिए ध्वनियों का अन्तर सुनते ही स्पष्ट हो जाएगा।

४. किसी भाषा-विशेष के अपने ध्वनि-क्रम उस भाषा की संदिग्ध ध्वनियों की व्याख्या में सहायक होते हैं। इस नियम के अनुसार प्रत्येक भाषा के अपने विशेष ध्वनि-क्रम (Sound-sequence) होते हैं। दूसरे शब्दों में भाषाओं में ध्वनियों का क्रम, बहुत कुछ एक योजना के अन्तर्गत निश्चित होता है। उदाहरणार्थ किसी भाषा-विशेष में स्वर और व्यंजनों का वितरण साधारणतः इस प्रकार है—स्वर व्यंजन, व्यंजन स्वर। अब यदि इस भाषा के किसी शब्द में चार वर्ण हैं—स्वर व्यंजन. . .स्वर, और तीसरा वर्ण संदिग्ध है तो भाषा के सामान्य ध्वनि-क्रम के आधार पर हम यह निश्चित कर सकते हैं कि तीसरी ध्वनि व्यंजन है।

ध्वनिग्राम-विज्ञान के इन चार प्रमुख तथा अन्य गौण आधारभूत सिद्धांतों के अनुसार किसी भाषा-विशेष के ध्वनिग्राम छाँटे जाते हैं। ध्वनिग्रामों को छाँटने की प्रक्रिया ही इस विज्ञान की, भाषा-विज्ञान के

क्षेत्र में मौलिक देन मानी जा सकती है। जैसा कहा जा चुका है, इस प्रक्रिया के सम्बन्ध में सबसे महत्वपूर्ण तथ्य यह है कि इसके अन्तर्गत ध्वनियों के उच्चारण को कोई महत्व नहीं दिया जाता। मतलब यह है कि उदाहरणार्थ 'प्' और 'फ्' उच्चारण की दृष्टि से तो दो अलग-अलग वस्तुएँ हैं, पर इस बात का पता हमें इन दो ध्वनियों के अमुक भाषा में वितरण को देख कर ही चल सकता है कि ये दो ध्वनियाँ एक ही ध्वनिग्राम के दो परिस्थितिजन्य उपरूप (allophones) हैं (जैसे अँग्रेज़ी में) या दो अलग-अलग ध्वनिग्राम हैं (जैसे हिन्दी में)।

दो या अधिक ध्वनियों को एक ध्वनिग्राम के उपरूप होने के लिए दो बातें आवश्यक हैं—

(१) उनमें परस्पर ध्वन्यात्मक साम्य (phonetic similarity) होना चाहिए—स्थान का, या प्रयत्न का, या दोनों का। उदाहरणार्थ 'क्' और 'म्' में परस्पर ध्वन्यात्मक साम्य नहीं है, इसलिए ये दो ध्वनियाँ एक ध्वनिग्राम के अंतर्गत नहीं हो सकतीं। इसके विपरीत, 'क्' और 'ख्' (या 'क्' और 'ग्', या 'ङ्' और 'न्' आदि) में परस्पर उच्चारण में सादृश्य है, इसलिए ये दोनों ध्वनियाँ एक ध्वनिग्राम की सदस्य हो सकती हैं।

(२) एक ध्वनिग्राम की दो सदस्य-ध्वनियाँ इस प्रकार बँटी होती हैं कि उनमें से एक जहाँ आती है, वहाँ दूसरी नहीं आती। उदाहरणार्थ अँग्रेज़ी में 'फ्' बलाघातयुक्त स्वर के पूर्व आता है जब कि उसके पहले 'स्' न हो, जैसे 'फिन' (pin) में, और 'प्' तब आता है जब उसके पहले 'स्' हो, जैसे 'स्पिन' (Spin) में। pin को 'पिन' और Spin को 'स्फिन' कभी नहीं बोला जाता।

उक्त दूसरी विशेषता का एक अपवाद भी है। यदि किसी भी शब्द में जहाँ एक ध्वनि आती है वहाँ उसके बदले दूसरी भी प्रयुक्त की जा सके और शब्दार्थ बिल्कुल न बदले, तब भी उन दो ध्वनियों को एक ही ध्वनिग्राम के अंतर्गत माना जाता है, और वे ध्वनियाँ स्वच्छन्द परिवर्तन (free variation) में कही जाती हैं, जैसे अँग्रेज़ी के एक प्रकार में

अंतिम 'प्' को चाहे 'प्' बोल दें, चाहें 'फ्' (up) 'अप' या 'अफ' कोई फ़र्क़ नहीं पड़ता। ध्वनि में पड़ने वाले अनियंत्रित अवश्यम्भावी भेद भी इसी के अन्तर्गत हैं।

हिन्दी में एक दंतोष्ठ्य संघर्षहीन सप्रवाह 'व्' ध्वनि है (v), और दूसरी द्वयोष्ठ्य 'व्' (w) जिसका उच्चारण 'उ अ' जैसा होता है। इन दोनों में ध्वन्यात्मक साम्य इस प्रकार है कि दोनों ओष्ठ्य ध्वनियाँ हैं, दोनों सघोष हैं और दोनों स्पर्श या संघर्षी ध्वनियाँ नहीं हैं। इनका वितरण इस प्रकार है कि दोनों एक-सी ध्वन्यात्मक स्थितियों में कभी नहीं आतीं—

दंतोष्ठ्य 'व्'—शब्दारंभ में आती है, जैसे 'वहाँ' में। व्यंजन के पूर्व आती है, जैसे 'अवकाश' में। दीर्घ या द्वित्व होकर आती है, जैसे 'कव्वाली' में इत्यादि। इत्यादि।

द्वयोष्ठ्य 'व्'—आरंभिक व्यंजन के बाद आती है, जैसे 'स्वाद' में। 'उ' के बाद स्वर के पहले आती है, जैसे 'कनकउवा' में। इत्यादि।

निष्कर्षतः ये दो ध्वनियाँ एक ही ध्वनिग्राम के अंतर्गत हैं।

यदि भाषा में एक भी ऐसा उदाहरण मिल जाता है कि जहाँ दो ध्वनियाँ अलग-अलग अर्थों से युक्त शब्दों में एक सी ध्वन्यात्मक परिस्थितियों में आएँ, तो वे दो पृथक् ध्वनिग्राम होंगी, जैसे हिंदी 'ड़' और 'ड्', क्योंकि 'ड्' की भाँति ''ड़'' भी दो स्वरों के बीच में आती हैं, जैसे 'रेडियो' और 'सोडा' में, और शब्दान्त में भी, जैसे 'रोड' में। (जो लोग ऐसे शब्दों को 'रेड़ियो', 'सोड़ा' और 'रोड़' की भाँति बोलते हैं उनकी बोली में 'ड़' और 'ड्' ध्वनियाँ एक ही ध्वनिग्राम के अंतर्गत होंगी।) अब यह प्रश्न उठता है कि उदाहरणार्थ हिंदी 'व्' और 'व्' से ध्वनि किसे माना जाय और ध्वनिग्राम किसे माना जाय? इस सम्बन्ध में ध्वनिग्राम-विज्ञानियों का निर्णय है कि सम्बन्धित ध्वनियों में जिसका वितरण अधिक तथा कई स्थानों पर हो उसी को ध्वनिग्राम माना जाना चाहिए। इस दृष्टि से व् और .व् में हम व् को ध्वनिग्राम मानेंगे और

व़् को उसके अंतर्गत ध्वनि। ध्वनिग्राम-विज्ञान द्वारा निर्णीत लिपि में केवल ध्वनिग्रामों को ही अंकित किया जाता है, ध्वनियों को नहीं। फलतः हिंदी की ध्वनिग्रामीय लिपि में व़् को भी हम व् से ही अंकित करेंगे, जैसा कि देवनागरी लिपि में किया जाता है। इसी प्रकार से इस विज्ञान के सिद्धांतों द्वारा किसी भाषा की हम एक वर्णमाला स्थिर करते हैं, और उसे अंकित करने के लिए वैज्ञानिक पद्धति पर लिपि की व्यवस्था करते हैं। ध्वनिग्राम-विज्ञान के ये प्रारंभिक सिद्धांत अपनी प्रकृति में अत्यन्त सरल तथा सामान्य जान पड़ते हैं। परन्तु जीवित भाषाओं में इनके प्रयोग के समय बहुत सी नयी कठिनाइयों तथा जटिलताओं का सामना करना पड़ता है।

जैसा ऊपर कहा जा चुका है, ध्वनिग्राम-विज्ञान के सिद्धांत को परखने की कोई विशिष्ट कसौटी हमारे पास नहीं है। जब तक जीवित भाषाओं पर इनका सफल प्रयोग न किया जाय, हम इसकी प्रामाणिकता के बारे में कुछ नहीं कह सकते। विज्ञान अपनी प्रकृति में शुद्ध होता है, उसका कोई तात्कालिक उद्देश्य नहीं होता। परन्तु इसके विपरीत ध्वनिग्रामों का विज्ञान सोद्देश्य है। वह ध्वनियों तथा ध्वनिग्रामों का सूक्ष्म विश्लेषण तो करता है परन्तु इस सारे विश्लेषण में उसका उद्देश्य रहता है भाषा के लिए एक वैज्ञानिक वर्णमाला तथा लिपि का स्थिरीकरण। यदि ध्वनिग्राम-विज्ञान अपने सिद्धांतों के आधार पर जीवित या प्राचीन भाषाओं के लिए व्यवस्थित वर्णमाला तथा वैज्ञानिक लिपि निश्चित कर सका तो उसकी प्रामाणिकता स्वतः सिद्ध होगी।

## पन्द्रहवाँ अध्याय

# ध्वनिग्राम-विज्ञान–२

ऊपर कह आए हैं कि ध्वनिग्राम वस्तुतः किसी एक ध्वनि का वाचक न होकर एक सदृश ध्वनि-समूह का वाचक है। दूसरे शब्दों में यह उन सदृश ध्वनियों की उस परिधि का वाचक है, जिसके बाहर जाते ही उनमें से कोई ध्वनि उस परिधि की दृष्टि से अपने समूह से पृथक् प्रतिभाषित होने लगती है। इसीलिए ध्वनिग्राम की परिभाषा करना सरल कार्य नहीं है। इसकी परिभाषा में तीन विशेषताओं का सन्निवेश किया गया है।

ध्वनिग्राम ध्वनि से इस अर्थ में अलग है कि ध्वनि भाषा-निरपेक्ष होकर भौतिक घटना-मात्र को निर्दिष्ट करती है, जब कि ध्वनिग्राम एक भाषा-विशेष की संघटना की दृष्टि से सार्थक एक ध्वनिगत भेद मात्र को। ध्वनियों का वर्गीकरण स्थान, प्रयत्न प्रकार और अनुप्रदान (Secondary articulation) के द्वारा लगभग तीन लाख प्रकार से किया जा सकता है, जब कि प्रत्येक भाषा में सार्थक ध्वनि-भेदों की संख्या किसी भी दशा में ६० से अधिक नहीं होगी। वस्तुतः प्रत्येक भाषा-भाषी के मन में केवल यह सार्थक भेद ही बसते हैं और उसके कान इसीलिए अन्य भाषा के लिए अनभ्यस्त रहते हैं। यही कारण है कि अंग्रेज़ी भाषा-भाषी हिन्दी के 'त्' और 'ट्' का भेद नहीं कर पाता, 'तुम' को 'टुम' कहता है, और दूसरी ओर हिन्दी भाषा-भाषी अंग्रेज़ी के स्पर्श और संघर्षी और द् और ट् में अन्तर नहीं कर पाता। इसप्रकार ध्वनिग्राम की परिभाषा का पहला अंग यह है कि वह भाषा की अभिव्यक्ति संघटना के छोटे से छोटे साभिप्राय ध्वनि-समूह के क्षेत्र का प्रतिनिधित्व करता है। उदाहरण के लिए संस्कृत में 'क्' का उच्चारण कोमल तालु के आगे

से भी हो सकता है, जब वह अग्र स्वर के साथ बोला जाय और पीछे से भी हो सकता है जब कि वह पश्चस्वर के साथ बोला जाय। पर उसके दोनों प्रकार के उच्चारण एक-दूसरे से विविक्त नहीं माने जाते। इसीलिए संस्कृत भाषा की दृष्टि में हम दो प्रकार के 'क्' केवल 'क्' ध्वनिग्राम के अन्तर्गत रखते हैं, और यह द्योतित करना चाहते हैं कि वस्तुतः 'क्' का भेद 'ख्' से है या 'ग्' से है, न कि 'क' में ही दो भेद हैं।

ध्वनिग्राम की परिभाषा का दूसरा अंग यह है कि वह जिस ध्वनि-समूह का वाचकत्व या प्रतिनिधित्व करता है, उस ध्वनि-समूह में उच्चारण की दृष्टि से परस्पर सादृश्य होता है। यह सादृश्य स्थानगत हो सकता है, यह प्रयत्नगत भी हो सकता है। जैसे 'दंत्य' 'त्' और वर्त्स्य स्पर्शों में स्थान के सामीप्य के, और दोनों के स्पर्श प्रयत्न के कारण तुल्यता है। हिन्दी में वर्त्स्य और मूर्धन्य 'ट' के बीच भेद नहीं है। इसलिए हिन्दी की दृष्टि में वर्त्स्य और मूर्धन्य 'ट्' सदृश ध्वनियाँ हैं। किन्तु इस सादृश्य के साथ एक और विशेषता भी इस परिभाषा में अभीष्ट है, जिसके बिना यह परिभाषा तर्कसंगत नहीं है। परिष्कृत रूप में हम अब ऐसी परिभाषा करते हैं कि ध्वनिग्राम ऐसी सदृश ध्वनियों के समूह का वाचक है 'जिनकी परिस्थितियाँ एक-दूसरे की पूरक हैं, अंग्रेज़ी में इसको कंप्लीमेंट्री डिस्ट्रिब्यूशन (complementary distribution) कहते हैं। इसका अर्थ यह है कि यदि हम मान लें कि एक ध्वनिग्राम ५ ध्वनियों का प्रतिनिधित्व करता है तो १ ध्वनि जिस परिस्थिति में आती है उस परिस्थिति में २, ३, ४, ५ नहीं आतीं, और क्रमशः इसी तरह जिनमें २, ३, ४, ५ आती हैं, उनमें उनके अलावा शेष चार नहीं आतीं। वस्तुतः भाषा की कोई भी ध्वनि अकेले नहीं आती, किसी न किसी दूसरी ध्वनि के परिवेश में ही आती है, इसीलिए उस ध्वनि के प्रभाव से वह मुक्त नहीं हो सकती। जब यह प्रभाव उसमें विभेद उपस्थित करता है, तब उन विभेदों को हम उस भाषा की दृष्टि से नगण्य मानते हैं और यह कहते हैं कि वस्तुतः यह विभेद उसकी परिस्थिति के कारण संलक्ष्य हैं। उस भाषा की दृष्टि से ये विभेद तात्विक

नहीं हैं, परन्तु जिस क्षण परिस्थिति के समान रहने पर भी दूसरी ध्वनियाँ जो जितनी भी सदृश क्यों न हों, उच्चारण होते ही अलग प्रतिमा, शब्द और अर्थ दोनों की उपस्थिति कर देती हैं, उसी क्षण हम उस ध्वनि को पृथक् ध्वनिग्राम के अन्तर्गत रखने के लिए विवश हो जाते हैं। उदाहरण के लिए अँग्रेज़ी में अल्पप्राण और महाप्राण स्पर्श ध्वनियाँ अलग-अलग ध्वनिग्राम न बनाकर एक-एक ध्वनिग्राम के अन्तर्गत ही रखी जाती हैं, क्योंकि, अँग्रेज़ी की, उदाहरणार्थ, महाप्राण 'ख्' ध्वनि केवल किसी भी शब्द के प्रारम्भ में किसी बलाघात युक्तस्वर के पूर्व आ सकती है जब कि अल्पप्राण 'क्' 'स्' के बाद आती है। इसलिए हम कह सकते हैं कि अँग्रेजी के 'क्' और 'ख्' का वितरण परस्पर पूरक है। यह परस्पर पूरकता वस्तुतः भाषा की परिस्थितियों पर ही निर्भर है। भाषा में ध्वनि-भेद भाषातिरिक्त कारणों से भी हो सकते हैं, जैसे किसी के वाग्यन्त्र में कोई त्रुटि हो, कोई भावनातिरेक से बोल रहा हो, बोझ उठाने के बाद बोल रहा हो, मुँह में कुछ रखकर बोल रहा हो। ऐसे जो ध्वनि-भेद होंगे उनका सम्बन्ध भाषागत परिस्थिति से न होकर भाषा से बाहर की परिस्थितियों से है। और ऐसे भेदों को हम इसीलिए अनियंत्रित भेद (free variation) कहते हैं। इन अनियंत्रित भेदों का विश्लेषण भाषा-विज्ञान का विषय नहीं है। ध्वनि-विज्ञान का अध्येता इन भेदों का आकलन करके छोड़ देता है। इनके कारणों की मीमांसा में वह नहीं पड़ता। इसके विपरीत जो भेद भाषागत परिस्थितियों के कारण होते हैं और जिनके वितरण का क्षेत्र भाषा के अवयवों के द्वारा किया जा सकता है, उनका हम न केवल आकलन करते हैं बल्कि उनके कारणों का निर्देश भी। इस तरह अब हम परिभाषा में इस प्रकार संस्कार करते हैं—"ध्वनिग्राम ऐसी सदृश ध्वनियों का समूह ज्ञापित करता है जो एक-दूसरे के परिवेश में नहीं आतीं या जो नियंत्रित प्रकार से एक-दूसरे से भिन्न हो जाती हैं।" ध्वनिग्राम की परिभाषा की अन्तिम विशेषता यह है कि वह एक संघटना की इकाई होता है, इसलिए उस संघटना में जो प्रतिरूपता का

समनुहार (Pattern congruence) होता है, उसके वह विपरीत नहीं जाता। इसका अर्थ यह है कि मान लीजिए किसी भाषा में 'ड्' और 'ढ्' के वितरण के क्षेत्र एक-दूसरे के पूरक हैं और इस प्रकार किसी न किसी अंश तक उच्चारण-सादृश्य होने के कारण तथा 'ड्' और 'ढ्' में परिस्थिति-विरोध भी नहीं है तो इस कारण भी हम 'ड्' और 'ढ्' को एक ध्वनिग्राम के अन्तर्गत मान लेंगे। परन्तु यदि हम दूसरी स्पर्श श्रेणियों के घोष अल्पप्राण और घोष महाप्राण में विरोध (contrast) देखते हैं तो हमारी इस तीसरी कसौटी के कारण 'ड्' और 'ढ्' को एक ध्वनिग्राम में रखना उचित नहीं होगा। उस भाषा के प्रतिरूप का जो परस्पर समनुहार है वह 'ड्' और 'ढ्' में भी भेद की अपेक्षा रखता है 'ड्' और 'ढ्' को एक ध्वनिग्राम बना देने से यह समनुहार बिगड़ जाता है।

इस प्रकार अन्तिम रूप से ध्वनिग्राम की परिभाषा संक्षिप्तरूप में यह हुई :—

(१) ध्वनिग्राम ऐसा ध्वनि-समूह है, जो किसी भाषा में दूसरे ध्वनि-समूह से पृथक् प्रतीत होता है, और उसके पार्थक्य के अलावा दूसरे पार्थक्य का महत्व उस भाषा में ध्वनि के स्तर पर नहीं होता।

(२) ध्वनिग्राम जिस सदृश ध्वनियों के समूह को ज्ञापित करता है, वे ध्वनियाँ या तो एक-दूसरे के वितरण के क्षेत्र की पूरक होती हैं या उनका भेद अनियंत्रित कारणों से होता है।

(३) ध्वनिग्राम-राशि भाषा-विशेष की संघटनों के प्रतिरूप समनुहार का पालन करती है।

ध्वनिग्राम की यह परिभाषा शुद्ध धारणात्मक आकलन है और इस अंश तक इसकी कोई भी परिभाषा पूर्ण नहीं कही जा सकती। वस्तुतः हम ध्वनिग्राम का उच्चारण करते भी नहीं हैं और कानों में भी जो लहरें आती हैं वे लहरें ध्वनि की होती हैं, ध्वनिग्राम की नहीं। परन्तु हम किसी भी भाषा की किसी भी ध्वनि के उच्चारण के पूर्व और उसके श्रवण के पश्चात् उस ध्वनि के दूसरी ध्वनि के साथ जिस सम्बन्ध को मन में तात्त्विक और सार्थक समझते हैं, उसी के अनुसार प्रेरित होकर हम वैसा

प्रयत्न करते हैं और वैसे ही ग्रहण करते हैं। इसलिए हमारी मानसिक प्रक्रिया में ध्वनिग्राम ही रहता है, ध्वनि नहीं। ध्वनि तो ध्वनिग्राम के प्रतिव्यंजक मात्र है और ध्वनिग्राम शब्दार्थ की सम्पृक्त प्रतिमा के प्रतिव्यंजक है। दूसरे शब्दों में प्रयत्न के प्रारम्भ और ग्रहण दोनों ही ध्वनिग्राम प्रेरित होते हैं।

ध्वनिग्राम के मुख्यतः दो भेद किए जाते हैं—खंड-रूप (Segmental) और अखंड-रूप (Supra Segmental)। खंड-रूप से हमारा तात्पर्य ऐसे ध्वनिग्रामों से है, जो दूसरे ध्वनिग्रामों से समय एवं प्रयत्न में खंड-खंड कर के विश्लेषित किए जा सकते हैं, और अखंड-रूप से हमारा तात्पर्य उन ध्वनिग्रामों से है, जो खंड-रूप ध्वनिग्रामों से पृथक् होते हुए भी उनके बिना नहीं आ सकते, अर्थात् जो उनके साथ समकालिक और सहप्रयत्नकृतरूप से ही उपस्थित हो सकते हैं। उदाहरण के लिए हिन्दी में 'इ' और 'ई' को हम लें। 'इ' और 'ई' में भेद मात्रा का है। यह मात्रा वस्तुतः ध्वनिग्राम के उच्चारण-काल की ही मापदंड है। अपेक्षाकृत उसी अवस्था में उसी स्थान में जीभ को अधिक समय तक रखने से दीर्घ उच्चारण होता है और कम समय तक रखने से ह्रस्व उच्चारण होता है। अब इस मात्रा के लिए अलग से प्रयत्न या खंड-रूप ध्वनिग्राम के अलावा कोई समय नहीं लगता। इसलिए हम 'इ' और 'ई' को प्राचीन संस्कृत वैयाकरण पाणिनि के अनुसार एक ध्वनिग्राम रखेंगे, पर उनके परस्पर भेद को ज्ञापित करने के लिए मात्रा को एक अलग विवेचक गुण मान लेंगे। इस प्रकार अखंड-रूप ध्वनिग्राम खंड-रूप ध्वनिग्राम का गुण होता है। अधिक मोटे तौर से समझना चाहें तो खंड-रूप ध्वनिग्राम व्यक्त है और उसकी अपेक्षा अखंड-रूप अव्यक्त। कुछ विद्वानों ने अखंड-रूप ध्वनिग्राम को ध्वनिग्राम-गुण ही माना है, ध्वनिग्राम नहीं, और उसे ध्वनिग्राम का छन्द (अन्तर्निहित गुण) (Prosodic feature) माना है।

खंड-रूप ध्वनिग्राम-राशि प्रायः दो भागों में विभक्त की जाती है, स्वर एवं व्यंजन। यह विभाजन वस्तुतः ध्वनि-भेद पर न आधारित होकर

अक्षर-रचना (Syllabic Structure) पर आधारित है। अन्तःस्थ (Semi Vowel) वस्तुतः भिन्न-भिन्न प्रकार के आचरण के कारण कभी स्वर के अन्तर्गत कभी व्यंजन के अन्तर्गत रखे जाते हैं, पर उस दशा में वे दोनों प्रकार की ध्वनिग्राम-राशियों में अलग-अलग ध्वनिग्राम के रूप में रखे जाते हैं। जैसे संस्कृत में ऋ, ऌ तथा र्, ल् क्रमशः स्वर-संघटन और व्यंजन-संघटन में रखे गये हैं। इनका अन्तर केवल इनकी संवहन क्षमता का ही है। अपने साथ दूसरे व्यंजनों का संवहन करने में सक्षम हैं अन्यथा ऋ र्, ऌ और ल् ये दोनों युग्म एक ही प्रकार के एक ही स्थान से निर्गत होने वाले घोष, विवृत ध्वनि-समूह के ज्ञापक हैं।

स्वर-संघटना में प्रायः दो प्रकार के स्वर आते हैं, शुद्ध (monophthong) और मिश्र (diphthong)। मिश्र-स्वर, शुद्ध स्वर और श्रुति के योग से बना हुआ एकाक्षर स्वर होता है, जैसे संस्कृत में ऐ, औ। अंग्रेज़ी में संधि-स्वरों की संख्या संस्कृत की अपेक्षा अधिक है और इसलिए लाघव की दृष्टि से अंग्रेज़ी में ९ मूल स्वरों के अलावा हम य्, व् और ह् श्रुतियों की कल्पना कर लेते हैं।

| | | |
|---|---|---|
| i इ | ɪ ई | u उ |
| e ए | ə अ | o ओ |
| æ ऐ | a आ | ɔ औ |

और इसप्रकार स्वर-ध्वनिग्रामों की संख्या १२ में ही सीमित हो जाती है। संस्कृत में चूँकि केवल ऐ और औ ये ही दो संधि अक्षर हैं इसलिए श्रुतियों (Glide) की कल्पना न करके इन्हीं को हम दो ध्वनिग्राम मान लेते हैं। स्वर-संघटना तथा श्रुति के अलावा मात्रा (length), सुर (संगीतात्मकता), (pitch) और बल (Stress) जैसे अतिरिक्त

गुण जिन्हें हम अखंड रूप ध्वनिग्राम कहते हैं, भी हैं। अंग्रेज़ी में श्रुति की सार्थकता है, मात्रा की नहीं। इसलिए अंग्रेज़ी में हम श्रुति-ध्वनिग्राम की कल्पना करते हैं मात्रा को विवेचक नहीं मानते, और मात्रा को ध्वनिग्राम नहीं मानते। संस्कृत में ऐ और औ को पृथक् ध्वनिग्राम मान लेने के बाद हमें श्रुति को अलग ध्वनिग्राम मानने की आवश्यकता नहीं पड़ती।

अ – आ – अ ३
इ – ई – ई ३
उ – ऊ – ऊ ३
ऋ – ॠ

इन भेदों को मात्रा पर आवृत मानकर और अ इ उ ऋ को तीन मात्रा-भेदों में ३ मात्रा रूप खंड ध्वनिग्राम मानते हैं।

इसी प्रकार वैदिक संस्कृत में स्वराघात के तीन स्तर उदात्त, अनुदात्त और स्वरित जब एक-दूसरे से विविक्त दीखते हैं और भाषा की संघटना में हम इस विविक्तता का प्रमाण भी पाते हैं तो उन्हें भी हम ३ सुर-रूप अखंड ध्वनिग्राम परिकल्पित कर लेते हैं। लौकिक संस्कृत में यह सुर-भेद अपनी सार्थकता खो बैठा और इसलिए वहाँ पर हम कह देते हैं कि लौकिक संस्कृत में सुर ध्वनिग्राम नहीं है। अंग्रेज़ी भाषा के बलाघात के ४ स्तर, प्रथम, द्वितीय, तृतीय और चतुर्थ—चारों की कल्पना इसलिए करते हैं कि ये चारों स्तर एक-दूसरे से विविक्त हैं। इन अखंड-रूप ध्वनिग्रामों को कुछ लोग विशेषाधायक गुण (attributes) भी कहते हैं। कुछ ऐसे भी अखंड-ध्वनिग्राम होते हैं, जो एक स्वर या एक अक्षर तक सीमित न रहकर स्वर-समूह या अक्षर-समूह को व्याप्त करके आते हैं। ऐसे अखंड-रूप ध्वनिग्रामों के दो प्रकार हैं—

(१) काकु (Intonation)
(२) विवृति (Juncture)

काकु और विवृति की मीमांसा अभी हाल ही में शुरू हुई है और इन्हें ध्वनिग्राम-राशि के अन्तर्गत ग्रहण करने में पुराने विचारों के लोग

अभी संकोच करते हैं, पर इनसे ध्वनिग्राम-राशि को ग्रहण करन स भाषा की वाक्य-संघटना को समझने में अधिक सहायता मिलती है। हम यहाँ विस्तार में न जाकर केवल इतना ही संकेत कर देना चाहते हैं कि काकु-भेद और विवृति-भेद से शब्दार्थ में बहुत अधिक भेद आ जाता है। एक ही ध्वनिग्राम-विन्यास भिन्न-भिन्न काकु में यदि उच्चरित हो तो वही सामान्य कथन भी हो सकता है, वही आक्षेपमय कथन भी हो सकता है और वही प्रश्न भी बन सकता है। उदाहरण के लिए--"आप बड़े बहादुर हैं" को तीन काकुओं से तीन अर्थ-प्रदान किये जा सकते हैं--

(१) आप बड़े बहादुर हैं। सामान्य कथन

(२) क्या आप बड़े बहादुर हैं?—प्रश्न

(३) आप बड़े बहादुर अपने को झूठमूठ कहते हैं—आक्षेप वचन

इसलिए एक ही वाक्य में तीन काकुओं की परिकल्पना करनी पड़ेगी विवृति के चार अभिधान हो सकते हैं, अल्प (Open transition or plus juncture), निलम्बित (Sustained), आरोही (Rising) तथा अवरोही (Falling)। दो शब्दों के बीच में अल्प विवृति होती है। जैसे संस्कृत के ये दो वाक्य लें--

*न तेन लिखितो लेखः*=उसने लेख नहीं लिखा।

*नतेन लिखितो लेखः*=उसने झुक कर लेख लिखा।

इनमें सिवाय इसके कि पहले वाक्य में '*न*' और '*तेन*' के बीच में एक अत्यल्प विवृति अर्थात् अवकाश की कल्पना करें, दूसरा कोई भेद दूसरे वाक्य से ध्वनिग्राम के स्तर पर नहीं सोच सकते, क्योंकि दोनों वाक्यों में प्रयुक्त ध्वनिग्राम राशि बिल्कुल एक है। निलंबित विवृति को हम लिखने में प्रायः अल्प विराम से घोषित करते हैं। साधारणतः आरोही विवृति को प्रश्नवाचक चिह्न से और अवरोही को पूर्ण विराम से दिखाया जाता है।

व्यंजन-ध्वनिग्रामों की संघटना में हम ध्वनिग्रामों का वर्गीकरण मुख्यतः स्पर्श, संघर्षी और विवृत इन तीन श्रेणियों में करते हैं व्यंजनों के वैरूप्य का चरम उत्कर्ष चिपेव्यन भाषा में मिलता है, जिसमें स्पर्श एवं

संघर्षी व्यंजन ध्वनिग्रामों की संख्या ४० है और सबसे अधिक अपकर्ष हवाई द्वीप की भाषा में मिलता है, जिसमें संघर्षी व्यंजन नहीं हैं और केवल दो स्पर्श व्यंजन ध्वनिग्राम है। इस प्रकार व्यंजन ध्वनिग्रामों की संघटना के स्तरों में अन्तर की गुंजाइश बहुत ज्यादा है। अँग्रेज़ी में

p t k b d g č ǰ f θ v δ
प्‌ त्‌ क्‌ ब्‌ द्‌ ग्‌ च्‌ ज्‌ फ़्‌ थ़्‌ व्‌ द़्‌
s š z ž h y w r l m n ŋ
स्‌ श्‌ ज़्‌ फ़्‌ ह्‌ य्‌ व्‌ र्‌ ल्‌ म्‌ न्‌ ङ्‌

कुल २४ व्यंजन ध्वनिग्राम हैं और संस्कृत में

क ख ग घ च छ ज झ ट ठ ड ढ त थ द ध
प फ ब भ ङ ण न्‌ म्‌ श ष स ह य र ल व।

३२ व्यंजन ध्वनिग्राम हैं। इन दोनों भाषाओं की व्यंजनराशि की तुलना करने से तीन चीजें स्पष्ट प्रतीत होती हैं—(१) संस्कृत में अल्पप्राण और महाप्राण में विरोध या वैरूप्य है जो अंग्रेज़ी में नहीं है (२) संस्कृत में दन्त्य और मूर्धन्य में वैरूप्य है, जो अंग्रेजी में नहीं है। (३) अंग्रेज़ी में प्‌ त्‌ द्‌ का वैरूप्य क्रमशः संघर्षी फ़्‌ थ़्‌ द़्‌ से है, जो संस्कृत में नहीं है। (४) संस्कृत में ऊष्म स्‌ श्‌ ष्‌ ध्वनिग्रामों में घोष-अघोष का भेद नहीं है, जब कि अंग्रेज़ी श्‌ स्‌ में है। इसप्रकार प्रत्येक भाषा में, हम यह कह सकते हैं कि वैरूप्य और सारूप्य के स्तर भिन्न-भिन्न होते हैं और इसी कारण हम एक भाषा के ध्वनिग्राम को दूसरी भाषा के ध्वनिग्रामों के द्वारा ज्ञापित नहीं कर सकते।

ध्वनिग्राम की परिभाषा और भेदों को समझ लेने के बाद उसका विश्लेषण आसान हो जाता है। ध्वनिग्राम-विश्लेषण करते समय तीन प्रकार के खतरों से बचने की ज़रूरत है—(१) अतिभेद न किया जाय अर्थात् जो भेद उस भाषा-विशेष में सार्थकता नहीं भी रखते हों, उनको हम अपने ग्रहण के सूक्ष्म संकेत के कारण पृथक् ही ध्वनिग्राम रख दें। ऐसा प्रायः तब होता है, जब हम ऐसी भाषा के अभ्यस्त रहते हैं, जिसमें वे भेद सार्थक हों और जिस दूसरी भाषा का विवेचन करना हो,

उसमें वे भेद सार्थकता न रखते हों। (२) अत्यधिक अभेद से बचना। हम ऐसी भाषा के अभ्यस्त होते हैं, जिसमें कुछ ध्वनि-समूह भिन्न नहीं जान पड़ते, तो उस भाषा का विवेचन करते समय जिसमें उन ध्वनि-समूहों में भेद सार्थकता रखते हैं, प्रायः अभेद भी करने लगते हैं। (३) हम मिश्र और संधि ध्वनिग्रामों को गलत ढंग से विकलित करें। उदाहरण के लिए जहाँ जर्मन में ट् श् एक ध्वनिग्राम न होकर दो ध्वनिग्रामों का योग है, वहाँ अमरीकी अंग्रेज़ी बोलने वाले इनसे केवल एक ध्वनिग्राम च् ग्रहण कर सकते हैं, क्योंकि उनकी भाषा में च् दो ध्वनिग्रामों का संध्यक्षर नहीं है। या जैसे पूर्वी हिन्दी भाषा-भाषी cat में आने वाले स्वर को संध्यक्षर मान सकते हैं जब कि अंग्रेज़ी में वह शुद्ध स्वर है।

इन खतरों से बचते हुए हम जब ध्वनिग्राम-विश्लेषण करने बैठते हैं तो हम पहले ध्वनियों को जैसा ग्रहण करते हैं, वैसा ही अंकित करते चले जाते हैं। यह अंकन सूक्ष्म होता है और इसको सूक्ष्म लेखन (Narrow transcription) कहते हैं और इनको बड़े कोष्ठ [ ] के भीतर रखते हैं। बाद में हम प्रत्येक ध्वनि के परिवेशों का आकलन करते हैं और यदि हमें ऐसे प्रमाण मिलते हैं कि दो सदृश ध्वनियों के परिवेश एक-दूसरे के पूरक हैं तो हम उन दो सदृश ध्वनियों को एक ध्वनिग्राम के अन्तर्गत रखकर आगे बढ़ते हैं। पूरी ध्वनिग्राम-राशि को इस तरह वर्गबद्ध करके पुनः उनकी संघटना की तुलना करते हैं और अन्त में ध्वनिग्राम-राशि का निश्चय करते हैं। अंतिम रूप से निर्धारित ध्वनिग्रामों को हम दो तिर्छी / / रेखाओं के बीच में रखते हैं और पूरक वितरण को इस प्रकार द्योतित करते हैं—

अँग्रेज़ी में /क/ [क^ह] आद्य स्थिति में

तथा [क] स् के बाद

और क ध्वनिग्राम के अंतर्गत दो परिस्थितिजन्य उपरूपों या ध्वनिग्राम-

व्यष्टियों Allophones को रखते हैं। हम विश्लेषण करते समय अनियंत्रित भेदों की सूचना-मात्र देकर छोड़ देते हैं, क्योंकि उनके कारण भाषागत नहीं हुआ करते। ध्वनिग्राम भेद पर विशेष बल देने के कारण ही देवनागरी लिपि संस्कृत भाषा के लिए वैज्ञानिक लिपि कही जाती है।

## सोलहवाँ अध्याय

# ध्वनि-विकास

गत पृष्ठों में भाषा के विकास पर विचार करते हुए हम देख चुके हैं कि भाषा के प्रत्येक अवयव, ध्वनि, अर्थ, वाक्यविन्यास आदि का विकास परिवर्तन के रूप में बराबर होता रहता है और इसका मूल कारण प्रयत्न-लाघव या सुविधा है। ध्वनियों के परिवर्तन में यह कारण विभिन्न प्रकार से काम करता रहता है। यह प्रयत्न-लाघव तरह तरह से व्यक्त होता है। पीछे बताया गया *मंगलाचार* के *चार* के स्थान पर *चारि* और *कमांडर* की जगह *कमंडल* का उच्चारण भी मस्तिष्क की शिथिलता और इसलिए प्रयत्न-लाघव का ही उदाहरण है। सादृश्य से भी विकास होता है। जब *ग़रीब* की जगह *गरीब* और *सिग्नल* की जगह *सिंगल* बोला जाता है, तब विदेशी अपरिचित ध्वनियों के स्थान पर वैसी ही निकट-तम परिचित ध्वनियों या ध्वनि-समूहों के प्रयोग में भी प्रयत्न-लाघव ही छिपे रूप से काम कर रहा है। विदेशी अपरिचित ध्वनि का उच्चारण कष्ट-साध्य था, उसके सदृश चिरपरिचित स्वदेशी ध्वनि का सरल। प्रयत्न-लाघव केवल बोली हुई ध्वनियों के परिमाण को कम ही करे, ऐसी भी बात नहीं है। *छोटा लोटा* की जगह जब *छोटा वाला लोटा* कहा जाता है, तब साफ़ ही अधिक ध्वनियाँ बोली गईं। या जब *बेटा* की जगह *बेटवा* कहा गया तब भी कुछ अधिक ध्वनि निकली। पर इन विस्तृत ध्वनि-समूहों के बोलने ही में मस्तिष्क को कुछ अधिक आराम मिला, इसलिए यहाँ भी मूल कारण प्रयत्न-लाघव ही है।

सहसा यह कह देना कि अमुक ध्वनि अथवा अमुक ध्वनि-गुण का उच्चारण सहल है और अमुक का कठिन, ज़रा मुश्किल बात है। ध्वनियों की सरलता और कठिनाई भाषा के प्रवाह पर निर्भर है।

हिन्दी वालों के लिए फ़्, .थ्, .द्, ज़्, आदि संघर्षी सघोष अथवा अघोष ध्वनियाँ जितनी ही कठिन हैं, उतनी ही अंगरेज़ी वालों के लिए हमारी दन्त्य *त्, थ्, द्, ध्*, अथवा फ़ारसी वालों को हमारी *ख्, घ्, थ्, ध्*, आदि महाप्राण। हिन्दी में ही बोलियों के अनुसार, किसी को *चन्दन* की जगह *चन्नन* और *अँधारी (अँधेरी)* की जगह अन्हारी सहल मालूम पड़ता है तो दूसरे को इसके विपरीत *जोन्हय्या* की जगह *जोंधय्या* और *कन्हय्या* की जगह *कँधय्या* अधिक सहल है। वैदिक भाषा-भाषी जिस ऋ को अनायास स्वाभाविक रूप से बोल सकते थे, उन्हीं के उत्तराधिकारी वर्त्तमान भारतीयों में इस ध्वनि का शुद्ध उच्चारण करने वाला तलाश करने पर भी नहीं मिलता। हिन्दी की कुछ पच्छिमी बोलियों में दो स्वरों के बीच में आनेवाला हकार ग़ायब होता दिखाई देता है *(रहता>रैता)* तो कुछ अन्य बोलियों में हकार आता हुआ नज़र आता है *(तैरता>तहेरता)*। इसप्रकार कवि के शब्दों में शब्द-ब्रह्म हम लोगों से खिलवाड़-सा करता दिखाई देता है। नीचे ध्वनि-विकास का स्वभाव दिया जाता है।

(१) ध्वनि-विकास बहुत धीरे-धीरे मन्दातिमन्द गति से चलता रहता है। संस्कृत का *अग्निः* आज *आग* के रूप में दीखता है। इसके बीच के रूप *अग्गी, अग्गि, आगि*; आदि मिलते ही हैं। परन्तु *अग्निः* और *अग्गी* के बीच में न जाने कितनी सदियाँ लगी होंगी। और फिर अन्तिम ई का ह्रस्व इ और उससे फिर लोप हो जाना यह भी कम समय का द्योतक नहीं। यदि ई की कालमात्रा ४० इकाई रही होगी तो उसको शून्य तक पहुँचने में कई सौ वर्ष लगे होंगे। इसप्रकार का ध्वनि-विकास अपने आप मनुष्य-समुदाय के अनजान में ही हुआ करता है। यदि जान-बूझ कर होता तो भाषा के समझने में दिक्क़त होती और लोग इसको रोकते। यह अनायास अपने आप होता रहता है और बहुत धीरे-धीरे होने के कारण ही मालूम नहीं पड़ता। मालूम तो तब होता है, जब भाषाविज्ञानी बैठकर उस भाषा के विकास का अध्ययन करता है, तब वह इस परिवर्तन पर दृष्टि डालता है।

(२) ध्वनि-विकास शनैः-शनैः और अनजान में तो होता ही है वह एक सुसंगठित मनुष्य-समुदाय में सर्वत्र व्यापक होता है। यह नहीं कि वह समुदाय के दस व्यक्तियों या परिवारों में तो हो रहा हो और शेष अछूते छूट गए हों। ध्वनि-विकास की विभिन्नता मनुष्य-समुदाय की सुश्लिष्टता की कमी की द्योतक होती है। यदि दो स्वरों के बीच में आने वाली त् ध्वनि का महाराष्ट्री प्राकृत में लोप और शौरसेनी में द् आदेश मिलता है तो इतना निश्चय समझना चाहिए कि इन दोनों प्राकृतों के बोलने वाले भिन्न-भिन्न प्रदेशों में रहते थे और एक में उपर्युक्त परिवर्तन की गति तीव्र थी और दूसरे समुदाय में मन्द। संस्कृत *गतः* का स्थानापन्न ब्रज में *गओ* और खड़ी बोली (हिन्दुस्तानी) में *गया* भी प्रदेश और मनुष्य-समुदाय की विभिन्नता ही बताता है। यह ध्वनि-विकास किसी की *नक़ल* करने का परिणाम नहीं होता क्योंकि वैसी अवस्था में कुछ लोग ही तो नक़ल करते, सभी न करते, न कर पाते और परिवर्तन में विभिन्नता दिखाई पड़ती। और फिर नक़ल अनजान में तो होती नहीं।

(३) ध्वनि की, वाक्य अथवा शब्द में जो परिस्थिति होती है उसके अनुसार ही उसका विकास होता है। ध्वनि शब्द के आदि में है, मध्य में है या अन्त में, आगे पीछे समान ध्वनियाँ हैं या असमान, स्वयं स्वर है या व्यंजन, अनुनासिक है या केवल मौखिक इत्यादि बातों पर ध्यान देना पड़ता है। संस्कृत के *स्नान, सप्त, वत्स,* सब में स् है पर प्राकृत में इन शब्दों के उत्तराधिकारी *ण्हाण, सत्त, वच्छ* मिलते हैं और एक ही ध्वनि स् के तीन रूप (ह्, स्, छ्) अलग-अलग स्पष्ट दिखाई पड़ते हैं। संस्कृत के *ततः, कति, भवन्ति* के प्राकृत रूप *तओ, कइ, होन्ति* हैं और यहाँ भी त् के बारे में परिणाम की विभिन्नता नज़र आती है। इससे यह स्पष्ट है कि एक ही ध्वनि की विभिन्न परिस्थितियों के अनुसार विभिन्न विकास होता है। पर बिल्कुल ही एक ही परिस्थिति में केवल एक ही विकास होना चाहिए। यदि शब्द के आदि का अन्य व्यंजनों से असंयुक्त स् शौरसेनी प्राकृत में ज्यों का त्यों वर्तमान

रहता है तो सभी शब्दों में उस परिस्थिति में वर्तमान रहना चाहिए; (*सप्त* > *सत्त*, *सर्प* > *सप्प*, *सूत* > *सूद*, *सेवते* > *सेवदि*, आदि)। दो स्वरों के मध्य का त्स्-यदि *वत्स* में -च्छ् के रूप में परिणित होता है तो *मत्स्य* > *मच्छ*, *उत्सव* > *उच्छव* में भी। *उत्सव* का रूप यदि *उस्सव* भी मिलता हो तो *उस्सव* को किसी अन्य बोली से आया हुआ समझना चाहिए या परिस्थिति की विभिन्नता खोजनी चाहिए। इसी प्रकार अवधी में शब्द की मध्यवर्ती क्ष *माछी (मक्षिका)* में छ के रूप में और *आँखी (अक्षि)* और *ममाखी (मधु-मक्षिका)* में ख् के रूप में मिलती है तो या तो परिस्थिति की विभिन्नता होनी चाहिए या इनमें से एक (छ् अथवा ख्) रूप किसी दूसरी बोली से आया होगा। परिस्थिति की अभिन्नता में एक सुश्लिष्ट भाषा में किसी ध्वनि का केवल एक ही विकास समान रूप से जहाँ-जहाँ उस बोली का क्षेत्र है सर्वत्र होता है।

(४) यह ध्वनि-विकास पूर्व पीढ़ियों के बोलने वालों के उच्चारण से नियत किया हुआ एक निश्चित दिशा की ओर बढ़ता रहता है। टवर्ग का उच्चारण उत्तर भारत में पाणिनि के समय में मूर्धा स्थान से होता था और आज हिन्दी टवर्ग का उच्चारण वर्त्स स्थान के ठीक ऊपर से होता है। जिह्वा जो यह सम्पूर्ण कठोर तालु का क्षेत्र पार कर लाई यह सतत उसके आगे बढ़ने से ही हुआ है। ऐसा संभव नहीं कि जिह्वा ने एक-दो पीढ़ियों तक तो आगे पग धरा हो और तब पीछे चली गई हो और फिर दो-चार पीढ़ियों तक पीछे जाकर बाद को फिर आगे बढ़ना शुरू किया हो। एक ओर इन स्पर्श व्यंजनों को आगे बढ़कर उच्चारण करने का जो सिलसिला जारी हुआ वह आज तक जारी है। टवर्ग में ही नहीं कवर्ग और तवर्ग में भी जिह्वा के इस आगे बढ़ने के झुकाव की गवाही मिलती है। अस्तु, ध्वनि-विकास पूर्व उच्चारण से निश्चित किए हुए मार्ग से मूक गति से वशंवद भृत्य की तरह चलता रहता है।

**ध्वनि-नियम**—ध्वनि-विकास की इस निश्चित तथा नियत गति के कारण ही ध्वनि-परिवर्तन के नियम निर्धारित किए जाते हैं और हम यह कह सकते हैं कि अमुक भाषा से अमुक भाषा में ध्वनि-विकास

निश्चित नियमों के अनुसार हुआ है। अथवा उस विकास की परिस्थितियों का सूक्ष्मातिसूक्ष्म विश्लेषण कर उनको निश्चित शब्दों में व्यक्त कर देना ही नियम बना देना है। शब्द के आदि का परन्तु व्यंजन से असंयुक्त संस्कृत का प सब प्राकृतों में प ही रहता है, यह एक ध्वनि-नियम है। यह सब प्राकृतों में व्यापक है। शब्द के आदि का संस्कृत '*य्*' प्राकृतों में ज हो जाता है यह भी एक ध्वनि-नियम है पर यह सब प्राकृतों पर लागू नहीं, मागधी में य् ही रहता है। और लट्ठी ( *यष्टि में ल्*) हो जाना जो अपवाद दिखाई पड़ता है (शायद समानार्थक लगुड का प्रभाव आदि) उसकी परिस्थिति की विभिन्नता ढूँढ़नी चाहिए। इस प्रकार ध्वनि-विकास के नियम कोई अधिक व्यापक और कोई कम व्यापक होते हैं। संस्कृत के शब्दों के आदि का स शौरसेनी प्राकृत में स ही रहता है पर आदि का होते हुए भी न या म के परवर्ती होने पर ह हो जाता है और स्थानविपर्यय भी कर लेता है (*स्नान ∠ ण्हाण, स्मः ∠ म्हो*)। इसप्रकार एक नियम जो भाषा भर में व्यापक मालूम होता था वह परिस्थितियों के अनुकूल संकुचित हो गया। संस्कृत के एक ही शब्द *मध्ये के माँझ, मँह माँ, में* आदि कई रूप हिन्दी बोलियों में मिलते हैं और यह अनेक-रूपता काल अथवा देश की भिन्नता के कारण ही हो सकती है। फिर पग-पग पर भाषा अपनी पूर्वकालीन अथवा समकालीन भाषाओं से नए-नए शब्द ग्रहण करती रहती है और इसप्रकार एक ही पुराने शब्द के अनेक विकास एक ही बोली में नज़र आते हैं।

ध्वनि-विकास के ये नियम भूतकाल ही के बारे में हमें जानकारी प्राप्त कराते हैं, और इसप्रकार किसी भाषा का पूर्ववर्ती भाषा से विकास निर्धारित करते हैं, पर इस वर्तमान भाषा के भविष्य के बारे में कुछ नहीं बताते। संस्कृत के दो स्वरों के मध्यवर्ती *क्, ग्, त्, ब्* स्पर्श वर्ण, ह्रस्व मात्रा वाले, वर्तमान भारतीय आर्य भाषाओं में लुप्त हैं, पर संस्कृत के कुछ संयुक्त व्यंजन, प्रथम दीर्घ व्यंजन, *क्क्, ग्ग, त्त्, द्द्* आदि में परिवर्तित होकर आज ह्रस्व स्वरूप में (*पका मांग पाती* सूद आदि में) वर्तमान हैं। क्या इनकी भी भविष्य में संस्कृत के क्

ग्, त्, द् की-सी गति होगी? इस प्रश्न का उत्तर साहसी भाषा-विज्ञानी भी नहीं दे सकता। जो विकास होता आया है उसकी प्रवृत्ति उसी मार्ग पर होगी, बस इतना भर बतलाया जा सकता है। टवर्ग के उच्चारण में अथवा कवर्ग और तवर्ग के उच्चारण में जिह्वा जो आगे को बढ़ती आई है वह बढ़ती रहेगी, बस ऐसी प्रवृत्ति का निर्देशमात्र भाषाविज्ञान कर सकता है। इसके आगे क्या होगा नहीं कहा जा सकता। और कौन जाने यदि परिस्थिति भिन्न हो गई और उत्तर-भारत में ऐसी जाति ने यहाँ के निवासियों को ऐसा छाप लिया जिसकी प्रवृत्ति उच्चारण में जिह्वा को पीछे ले जाने वाली हो तो क्या जाने उस प्रभाव से सदियों से आई हुई यह प्रवृत्ति कुंठित हो जाय।

इस प्रकार ध्वनि-विकास के नियम को अटल कहना और भूतविज्ञान आदि के नियमों से उसकी तुलना करना उचित नहीं। न्यूटन ने गुरुत्वाकर्षण का जो सिद्धांत खोज निकाला वह सब कालों और देशों में व्यापक है। भाषा-विज्ञानी द्वारा ढूँढ़ा हुआ ध्वनि-विकास का नियम नियत देश और नियत काल के विषय में ही लागू होता है। भूतकाल के एक निश्चित जनसमुदाय की निश्चित भाषा की निश्चित परिस्थिति में ही ध्वनि-विकास के नियम की अटलता है, इतना ध्यान रखना चाहिए।

ध्वनि-विकास के इन नियमों की जानकारी से हमें भाषा का विकास समझ पड़ता है और उस भाषा से सम्बद्ध पूर्ववर्ती अथवा वर्तमान भाषाओं के अध्ययन में सुगमता होती है, यही इन नियमों की उपयोगिता है।

ध्वनि-विकास से कभी-कभी परिस्थिति के अनुसार बिल्कुल नई ध्वनि भाषा में आ जाती है, जैसे मसूरी आदि स्थानों पर गोर्खा कुलियों (दाइयों) के उच्चारण में ज़ (*आज*>*आज़*)।

ध्वनि-विकास के परिणाम-स्वरूप कभी ऐसे शब्द जो विभिन्न ध्वनियों के और विभिन्न अर्थ के थे, समान-ध्वन्यात्मक हो जाते हैं पर अर्थ विभिन्न ही रहता है, उदाहरणार्थ—*काज, काज; काम, काम; हार, हार; पैना, पैना; गाड़ी, गाड़ी; खोया, खोया; गया, गया (तीर्थ विशेष);*

*जुआँ* (यूका) *जुआं* (युग) *जुआं* (द्यूत) *खाना*, *खाना* (ख़ाना) *जाना*, *जाना* (मालूम किया); सं० *भक्त*, *भक्त*; *सैन्धव*, *सैन्धव*; *गौः*, *गौः*; पा० *अस्स* (अस्य) *अस्स* (स्यात्), *अस्स* (अश्व); प्रा० *कइ* (कवि), *कइ* (कति), *कइ* (कपि)।

इसप्रकार के समान ध्वनिवाले किन्तु विभिन्न अर्थ का बोध कराने वाले शब्द प्राय: प्रत्येक भाषा में होते हैं और जब तक प्रकरण के अनुसार उनके द्वारा भ्रम की कोई संभावना नहीं होती, उनको कोई छेड़ता नहीं और वे ज्यों के त्यों भाषा में वर्तमान रहते हैं। पर यदि उनके प्रयोग से भ्रम होने लगता है तो फिर उस भ्रम को दूर करने के लिए उपाय किए जाते हैं। भ्रम की संभावना तभी होती है जब एक ही प्रकरण में दोनों का प्रयोग हो सकता हो। उदाहरण के लिए हिन्दी का *बड़ा* शब्द है। इसका प्रयोग क़द में बड़ा या आयु में बड़ा दोनों अर्थों में होता है। यदि छोटे बच्चे देवदत्त के दो भाई उससे बड़े हैं एक रामदत्त और दूसरा यज्ञदत्त और रामदत्त यज्ञदत्त से अवस्था में तो बड़ा है पर क़द में छोटा है तब देवदत्त को रामदत्त को *बड़े दादा* और यज्ञदत्त को *छोटे दादा* कहने में उलझन होती है। वह साक्षात् देखता है कि यज्ञदत्त रामदत्त से है तो (क़द में) बड़ा पर कहलाता है छोटा। उम्र की बात उस समय उसकी समझ में नहीं आती। इसप्रकार की विषम परिस्थिति को सरल करने का उपाय यही है कि क़द की या अवस्था की बड़ाई छोटाई के लिए अलग-अलग शब्द रक्खे जाँय। या तो *जेठा* शब्द से अवस्था की बड़ाई सूचित की जाय या *लम्बा* शब्द से क़द की। संस्कृत का *सन्ध्या* शब्द जो सबेरे शाम (प्रात:-सन्ध्या, सायं-सन्ध्या) दोनों अर्थों में प्रयुक्त होता था, भ्रम के कारण ही केवल अब शाम (*सन्ध्या*, *संझा*, *सांझ*) के अर्थ में प्रयोग में आता है। अंग्रेज़ी में *सन्* शब्द दो अर्थों में आता है *बेटा* और *सूरज*। भ्रम की संभावना है क्योंकि सबेरे दोनों उठते (उगते) हैं। इसीलिए अब बेटा का बोध कराने वाले *सन्* शब्द के लिए *ब्वाय* या *लैड्* शब्द का बोलचाल की भाषा में प्रयोग होने लगा है। बार-बार की व्याख्या के श्रम की अपेक्षा दो में से एक अर्थ का बोध कराने वाले शब्द के लिए किसी भिन्न ध्वन्यात्मक शब्द का प्रयोग आ जाना अधिक

स्वाभाविक है। सुरप्रधान चीनी आदि भाषाओं में समानध्वन्यात्मक, पर भिन्नार्थ-बोधक बहुत से शब्द होते हैं और उनका विभेद सुर की विभिन्नता से ही किया जाता है। इसीप्रकार बलाघात-प्रधान भाषाओं में बलाघात द्वारा।

सन्धि आदि के कारण भाषा में आया हुआ ध्वनि-विकार कभी-कभी अस्थान भी आ जाता है। उदाहरणार्थ—प्राकृत भाषाओं में संस्कृत के अंतिम व्यंजन का लोप पाया जाता है (*सम्यक* > *सम्मा*, *यावत* > *जाव*) किन्तु *एव* के पूर्व यदि वही शब्द आए तो उसे व्यंजन का पुनर्जीवन (आदेश के रूप में) हो जाता है (*यावदेव* > *जावदेव*) पर *सम्यदेव* (< *सम्यक एव*=*सम्यगेव*) में द का अस्तित्व है जो अस्थान है क्योंकि *ग* होना चाहिए था। प्रत्यक्ष ही यह *जावदेव* के दृष्टान्त पर हुआ है। इसी प्रकार पा० *उसभोरिव* (*वृषभः इव*=*उसभो इव*) *अरिरिव* आदि के साथ अस्थान सादृश्य के कारण प्रयोग में आया है। संस्कृत भाषा में ही *ब-व*, *स-श* के विकल्प की नींव भी कुछ ऐसे ही कारणों पर निर्भर रही होगी।

सादृश्य का प्रभाव जोड़ी के शब्दों में बहुधा दिखाई पड़ता है। सं० *स्वर्ग नरक* हिन्दी में *स्वर्ग-नर्क* हो गए और बहुधा *नरक* के स्थान पर *नर्क* पढ़े-लिखे के मुख से निकलता है। इसीप्रकार *सुख* के सादृश्य पर हिं० *दुख* (सं० *दुःख*) अवधी *अँधेर* (हिं० *अँधेरा*) के वज़न पर अव *उजेरु* (हिं० *उजाला*) आदि उदाहरण हैं। बच्चों की लोरी के गीत *सोने चाँदी का है पलका। बिस्तर तकिया है मख़मल का* में *सोने* के स्थान पर छोटी बच्ची *सोंदे* बोलती है जो स्पष्ट ही *चाँदी* का प्रभाव है।

सादृश्य के अस्थान में प्रयोग करने के उदाहरण पंडितमन्य व्यक्तियों के मुख से बहुधा सुनाई पड़ते हैं। संस्कृत जानने वाले 'विद्वान्' *इच्छा* को *इक्षा*, *शाप* को *श्राप* और *बन्धन* को *वन्धन* बोल कर अपनी पंडिताई का परिचय देते हैं। *शाप* का *श्राप* तो कई सदियों से प्रचलित पुराना रूप है। इसी का विकसित *सराप*, *सरापब* रूप

अवधी में चलता है, *शाप* तो कभी का ग़ायब हो गया। बहुतेरे *प्रण, गल्प* और संगठन को संस्कृत के शब्द समझते हैं। इससे यह मालूम होता है कि यह अस्थान सादृश्य वाले शब्द कुछ व्यक्तियों की भूल की सनक तक ही सीमित नहीं रहते, भाषा में वस्तुतः व्यापक रूप में आ जाते हैं।

पूर्वकालवर्ती स्वदेशी भाषा के विषय में इसप्रकार के प्रयोगों के बहुतेरे उदाहरण पालि भाषा में मिलते हैं। संस्कृत के अघोष स्पर्श वर्णों का पालि के समय में सघोष वर्ण द्वारा आदेश प्रायः हो गया था पर ऐसा अनुमान है कि पालि ग्रंथ-संपादकों ने अपनी पुस्तकों को प्राचीनता का आकार देने के लिए संस्कृत के अघोष वर्णों का ही प्रयोग किया। इस काम में वह बहुत से अस्थान प्रयोग कर गए। धम्मपद से ही कुछ उदाहरण ये हैं—*कुसीत* (<*कुसीद*) *अलापू* (<*अलाबून्*), *पाचेति* (<*प्राजयति*), *पिथियति* (<*पिधीयते*)।

विदेशी-भाषा के शब्दों के, इसप्रकार के अनर्थ प्रयोग के, भी प्रचुर उदाहरण मिलते हैं। नवाबी शहर *लखनऊ* को *लख़नऊ* कह कर लोग समझते हैं कि हम ठीक नाम ले रहे हैं। *जबाब* को *ज़बाब, रवाज* को *रवाज़, जिगर* को *ज़िगर* आदि कहने वालों की भी कमी नहीं है।

जिसप्रकार पूर्ववर्ती भाषाओं अथवा विदेशी भाषाओं के अज्ञानवश अस्थान गलत प्रयोग होते हैं उसीप्रकार वर्तमान भाषाओं और बोलियों के भी। अक्सर देखा गया है कि किसी चुनाव के लिए खड़ा हुआ नगर-वासी जब देहात में सभाओं में बोलता है तब निजत्व स्थापित करने के लिए वह ग्रामवासियों की बोली बोलने का उद्योग करता है। उसके इस प्रकार के उद्योग से उसे वोट भले ही मिल जायँ पर वह गाँव में हँसी-दिल्लगी के लिए अपनी भाषा के रूप में काफ़ी सामग्री छोड़ जाता है।

ऊपर लिखे सारे प्रयोग वक्ता के अज्ञान से होते हैं। पर कभी-कभी मनुष्य अपनी भाषा से खिलवाड़ करता है और शब्दों को बिगाड़ कर बोलता है। यह प्रयोग जानकर, विनोद आदि के लिए होते हैं और कोई-कोई कभी-कभी भाषा में टिक जाते हैं।

कवि भी भाषा को अपनी कल्पना का अपर्याप्त माध्यम पाकर शब्दों के नए रूपों का प्रयोग करता है। इनमें से भी कुछ भाषा में स्थिर स्थान पा जाते हैं।

## सत्तरहवाँ अध्याय

# पद-रचना

पीछे हम देख चुके हैं कि भाषा का अवयव वाक्य है, अथवा भाषा वाक्यों का समूह है। वाक्य में ध्वनियों का समूह रहता है। इस ध्वनि-समूह के भी छोटे-छोटे समूह बनते हैं, एक तो उच्चारण की सुविधा के अनुसार और दूसरे अर्थ-व्यंजकता की सुविधा के अनुसार। पहली श्रेणी के समूहों की जानकारी ध्वनिविज्ञान से प्राप्त होती है और दूसरी की पद-रचना-विज्ञान के द्वारा। दूसरी श्रेणी के समूहों को शब्द या पद कहते हैं। दूसरे वाक्य की **प्रतिमा** मस्तिष्क में रहती है और यही ध्वनि-समूह द्वारा मुख से निकलती है और इन ध्वनियों के द्वारा ही अन्य मनुष्य हमारे मस्तिष्क में स्थित विचारों को समझ सकते हैं। ध्वनियों का प्रतिबिम्ब भी मस्तिष्क में रहता है। पर शब्दों का अस्तित्व इतने निश्चित रूप से वहाँ नहीं रहता, तब भी अन्तःकरण में कहीं न कहीं इनका रूप भी रहता है जहाँ से ये बनते-बिगड़ते रहते हैं।

कभी-कभी वाक्यात्मक प्रतिमा मस्तिष्क में कुछ रहती है और उच्चारण कुछ हो जाता है। *पम्प में हवा भर दो* आदि वाक्य इसी के उदाहरण हैं। अथवा सामने खड़ी हुई *सावित्री* को पुकारना चाहें और उसे पुकारें *सरोजनी* (इसी को साहित्यशास्त्री गोत्रस्खलन कहते हैं)। लिखी हुई चीज़ पढ़ने में इसप्रकार की भूल अनायास ही हो जाती है। उसका कारण यह होता है कि प्रयत्न-लाघव के लिए बहुधा हम पूरे शब्द न पढ़कर उसके अंशमात्र से शब्द का अस्तित्व प्राप्त कर आगे बढ़ जाते हैं। इस जल्दी में भूल हो जाना कोई अचरज की बात नहीं। यही जल्दी अथवा मस्तिष्क की शिथिलता कभी-कभी उच्चारण की भूलों के मूल में रहती है।

वाक्य में कभी-कभी एक ही पद रहता है और बहुधा कई। पर वाक्य में चाहे जितने पद रहें, उसका ग्रहण समष्टि-रूप से होता है। वाक्यार्थ ग्रहण करते समय हमारा मन प्रत्येक ध्वनि या प्रत्येक शब्द (पद) पर नहीं रुकता। परन्तु वाक्य का विश्लेषण करने पर हमें पता चलता है कि उसमें दो तत्व मिले रहते हैं—कुछ ध्वनियाँ अर्थ-तत्व का बोध कराती हैं और अन्य उन अर्थ तत्वों के परस्पर सम्बन्ध का। *यह सुन्दर रचना तुलसीदास की है* इस वाक्य में *सुन्दर रचना तुलसीदास* ये विशिष्ट अर्थोद्बोधक ध्वनि-समूह हैं। इनसे हमारे दिमाग में उपस्थित निश्चित विचारों का बोध होता है। बाकी के *यह, की और है* शब्द कोई विशिष्ट अर्थ नहीं बताते, केवल *रचना* और *तुलसीदास* का परस्पर सम्बन्ध जतलाते हैं। यह शब्द किसी विशेष रचना का निर्देश करके उससे वक्ता के निकटस्थ होने की सूचना देता है, *की तुलसीदास* और रचना का परस्पर कर्तृत्व-कृति सम्बन्ध स्थापित करता है और है उस *रचना* के वर्तमान अस्तित्व और उस सम्बन्ध के वर्तमानत्व की सूचना देता है।

**अर्थ-तत्त्व** से अभिप्राय भाषा के उन अंशों से है जो अर्थ अथवा विचार का उद्बोध कराते हैं। **सम्बन्ध-तत्त्व** से तात्पर्य उन अंशों से है जो अर्थ-तत्त्व द्वारा व्यक्त किए हुए विचारों के परस्पर सम्बन्ध की सूचना देते हैं।

किसी भी भाषा का अध्ययन करने से पता चलता है कि मनुष्य-समुदाय में विचारों को व्यक्त करने की कुछ धाराएं बन जाती हैं, जो प्रवाह रूप से चलती रहती हैं, और जिनमें सामाजिक परिस्थितियों के अनुसार हेर-फेर होता रहता है। संस्कृत बोलने वालों की विचारधारा एक प्रवाह से चल रही थी जिसका ज्ञान हमें संस्कृत के वाक्यों के विश्लेषण से होता है, पालि आदि उत्तरकालीन भाषाओं की धीरे-धीरे बदलती गई पर प्रवाह अक्षुण्णरूप से आधुनिक आर्य-भाषाओं तक मिलता है। यह प्रवाह चीनी-भाषा द्वारा व्यक्त हुए प्रवाह से अथवा अरबी-भाषा द्वारा व्यक्त किए गए प्रवाह से बहुत भिन्न है। अंगरेज़ी

के प्रवाह से भी काफ़ी भिन्न है, पर भेद की वह मात्रा नहीं जो चीनी या अरबी से है।

विचारधारा का यह प्रवाह सम्बन्धतत्त्वों को प्रकट करने के ढंगों से मालूम होता है। हर भाषा का यह ढंग जुदा-जुदा होता है। विविध भाषाओं का अध्ययन करके भाषा-विज्ञानियों ने सम्बन्धतत्त्व को व्यक्त करने के नीचे लिखे प्रकार बताए हैं।

(१) सम्बन्धतत्त्व अलग शब्द ही हो सकता है। उदाहरणार्थ— संस्कृत के *इति, एव, अपि, च, परं* आदि, हिन्दी के *से, का, के, में, पर* और *तब, जब, जहाँ, तहाँ* आदि। सभी सर्वनाम-शब्द सम्बन्धतत्त्व ही प्रदर्शित करते हैं। कभी-कभी दो शब्द वाक्य में सम्बन्धतत्त्व जतलाते हैं और इनका स्थान भिन्न रहता है, जैसे हि० *यदि...तो, न...न, यद्यपि...तथापि*।

(२) सम्बन्धतत्त्व अर्थतत्त्व में ही जोड़ दिया जाता है, इसप्रकार वह उसी शब्द का अंग बन जाता है। यह शब्द के आदि, मध्य, अन्त में कहीं भी हो सकता है, उदाहरणार्थ सं० में लङ में और लुङ में आदि में **अ** (*अगच्छत्, अगमत्, अचोरयत्, अचूचुरत्*) जो भूतकाल की क्रिया का द्योतक हो गया अथवा **अ** (*अकुर्वन्, अगच्छन्, अपाणिपादः*) जो क्रियाओं और संज्ञाओं में निषेध का सूचक हो गया; मध्य में **य**—(*गम्यते, हस्यते, चोर्यते*) भाववाच्य अथवा कर्मवाच्य का द्योतक, अथवा *अय पय* (*करति-कारयति, स्नाति-स्नापयति*) जो प्रेरणा की सूचना देने लगा; अन्त में *स्य,-स्मिन्* (*रामस्य, सर्वस्मिन्*) आदि विभक्त्यर्थक, **शतृ क्त** (*गच्छत्, गत*) आदि क्रिया के *काल* भाव आदि के द्योतक। इसीप्रकार हिन्दी का निषेधात्मक *अ*, प्रेरणार्थक वा (*करना करवाना*) स्त्रीप्रत्यय-*आनी*,-*आइन* (*पंडितानी, पंडिताइन*) आदि, विभक्त्यर्थक-*हि*-*ए* (*घरहि, दुआरे*) आदि इसी के उदाहरण हैं। सामी भाषाओं में इस उपाय का अवलम्बन प्रचुर मात्रा में किया जाता है। वहाँ अर्थतत्त्व तीन व्यंजनों द्वारा उद्बोधित होता है और प्रायः सभी शब्द आगे, पीछे, बीच में कुछ ध्वनियों (विशेष कर स्वरों)

को जोड़ कर बनते हैं, जैसे व् ल् द् इन तीन की इसी क्रम की समष्टि का अर्थ पैदा *करना* होता है, इसी से *वालिद, वल्द, तवल्लुद* आदि शब्द बनते हैं; इसीप्रकार क़् त् ल् की समष्टि से *क़ातिल, क़त्ल, मक़तूल, क़तल, क़ुतिल, यक़तुलु, क़िस्ल, क़िताल, क़ातल*; *क, त् ब्* से *किताब, कुतुब, कातिब, मकतूब, तकतुब, कतबत* आदि।

(३) अर्थतत्त्व की ध्वनियों में कुछ परिवर्तन कर देने (एकाध का लोप करके उसके स्थान पर दूसरी बिठा देने) से भी सम्बन्धतत्त्व का बोध कराया जाता है, उदाहरणार्थ संस्कृत में *शृङ्ग (सींग), शार्ङ्ग* (सींग का बना हुआ), *पुत्र पौत्र*, हिन्दी में *पिटना-पीटना, कटना-काटना, मरना-मारना, बकरा-बकरी, पोथा-पोथी, फूला-फूली* आदि।

(४) अर्थतत्त्व की ध्वनियों में ध्वनिगुण (मात्रा, सुर या बलाघात) का भेद उपस्थित कर देने से भी सम्बन्धतत्त्व का बोध हो जाता है, जैसे अँगरेज़ी में बलाघात के ही द्वारा, शब्द क्रिया है या संज्ञा इसका बोध होता है; यथा, 'कन्डक्ट (संज्ञा) कन्'डक्ट (क्रिया) ('Conduct-Con'duct), 'रेकर्ड (संज्ञा) रे'कर्ड क्रिया ('Record-Re'cord)। चीनी और अफरीकी भाषाओं में सुर के द्वारा निषेध आदि का बोध होता है। अफरीकी भाषा फ़ुल के एक वाक्य का उदाहरण ध्वनिगुण के अध्याय में ऊपर पृ० ६७ पर दिया गया है।

(५) जैसे गाने में क्षणिक विराम, अथवा वाक्यों के बीच का विराम पर्याप्त भाव का बोधक होता है, वैसे ही किसी अर्थतत्त्व में ध्वनियों को जोड़कर या उनमें परिवर्तन करके जब रूपों की श्रेणी बनती है तब अर्थत्त्व में कोई विकार न उत्पन्न करना और उसको ज्यों का त्यों छोड़ देना भी सम्बन्धतत्त्व का द्योतक हो सकता है। वैदिक-पूर्व और उत्तरकालीन संस्कृत भाषा में किसी-किसी संज्ञा का अविकृत रूप ही (*पात्, सरित्, जलमुक्, वणिक्, यशः*) प्रथमा एकवचन का द्योतक होता था। हिन्दी में धातु का अविकृत रूप (*कर, चल, जा, खा*) क्रिया के आज्ञार्थ का बोधक होता है।

(६) अर्थतत्त्व का वाक्य में अथवा वाक्यांश में स्थानमात्र ही

कभी-कभी सम्बन्धतत्त्व का बोधक होता है। उदाहरणार्थ हिन्दी में *राम गीत गाता है, गीत अच्छा लगता है,* इन दो वाक्यों में *गीत* शब्द का वाक्य में स्थान ही उसके कारक का बोधक है। समास में तो शब्द के स्थान पर बहुत कुछ निर्भर रहता है। *मल्लग्राम* (पहलवानों का गाँव) और *ग्राममल्ल* (गाँव का पहलवान), *राजपुत्र* (राजा का लड़का) और *पुत्रराज* (लड़कों में राजा, श्रेष्ठ) आदि प्रयोगों में अपेक्षाकृत प्रथम या द्वितीय स्थान ही सम्बन्धतत्त्व को जतलाता है।

इस तरह सम्बन्धतत्त्व को प्रकट करने के विभिन्न उपायों के होने के कारण भाषाओं की रचना की भिन्न-भिन्न शैलियाँ मालूम पड़ती हैं। किसी-किसी भाषा में अर्थतत्व और सम्बन्धतत्त्व इस ढंग से मिला हुआ रहता है कि एक ही शब्द दोनों तत्त्वों का पूर्णरूप से बोधक होता है। प्राचीन आर्य और सामी भाषाएं अधिकांश में इसी ढंग की हैं। इनमें सम्बन्धतत्त्व को बताने के लिए *स्वरक्रम* (*गुण, वृद्धि* आदि *अवश्रुति*) आदि, मध्य या अन्त में प्रत्यय लगाना, ध्वनियों में कुछ लोप, आदेश आदि कर देना—इत्यादि उपाय काम में लाए गए हैं। कुछ अन्य भाषाओं में सम्बन्धतत्त्व के अंश अलग ही शब्द रहते हैं, जैसे चीनी भाषा में सम्बन्धतत्त्व वाले शब्दों को रिक्त और अर्थतत्त्व वालों को पूर्ण कहते हैं। दोनों का अस्तित्व अलग-अलग रहता है। अफ्रीका की कुछ (बांटू आदि) भाषाओं में एक ही सम्बन्धतत्त्व को व्यक्त करने के लिए एक से अधिक शब्द रहते हैं। कुछ भाषा-परिवारों (फ़ीनो-उग्री या तुर्की-तातारी) में सम्बन्धतत्त्व अर्थतत्त्व के साथ जुड़ा रहता है परन्तु उसका अस्तित्व इतना प्रत्यक्ष होता है कि बिना अर्थतत्त्व को ज़रा भी छेड़े हुए उसको अलग कर सकते हैं। कोई भी भाषा ऊपर लिखे उपायों में से केवल एक ही का अवलम्बन नहीं करती। इनमें से एक उपाय की प्रचुरता देखकर ही हम कह देते हैं कि अमुक भाषा अमुक उपाय का अवलम्बन करती है। हिन्दी ही को ले लीजिए। आर्य भाषा होने के कारण बहुत से शब्दों में सम्बन्धतत्त्व अर्थतत्त्व से जुड़ा हुआ अभिन्न रूप से दिखाई देता है, किन्तु इस अभिन्नता की मात्रा

